घातिनी अव्यर्थ एक गदा प्राप्त करली है और उससे अपनेको अजेय समझकर आपसे लड़नेको तयारियां कर आ रहा हैं, इसलिये ऐसे समयमें जो आपको उचित दीख पड़े वह करिये"।

दूतके मुखसे उपर्य्युक्त भयावह समाचार जानकर मंत्रियोंने महाराज राजहंसको दुर्ग आश्रय करनेको उचित सम्मति दी। परंतु राजहंस भी कुछ कम मानी न थे। उन्होंने मंत्रियों द्वारा बहुत कुछ समझाये जानेपर भी किलेमें छिपकर रहना पसंद न किया। वे भी युद्धकी अभिलाषासे अपनी सैन्यमें तयारियां कराने लगे।

मलयराज मानसार शीघ्र ही अपनी पूर्व शत्रुता निभानेके लिये ससैन्य मगधदेशमें घुस आया। जब यह समाचार मंत्रियोंने सुना तो भवितव्य शुभ न होता देख उन्होंने राजा राजहंससे बहुत कुछ अनुनय विनय की और उनके राज-परिवारको मूलबलसे सुरक्षित कर विंध्यपर्वतकी अगम्य अटवीमें संस्थापितकर दिया। राजहंस शत्रुको आया सुन उससे युद्ध करने तयार हो गये और युद्धस्थलमें शक्तिभर युद्ध करने लगे। बहुत देरतक दोनों वीरोंका युद्ध हुआ। अंतमें मलयराज मानसारने महादेवसे प्राप्त वह अव्यर्थ गदा राजहंसपर फेंकी और वह अव्यर्थ होनेसे बहुत तरहसे रोकी गई भी सारथिको मारकर राजाको मूर्च्छितकर ही संतुष्ट हुई।

राजहंसके रथके घोड़ोंकी लगाम टूट गई थी, परंतु वे किसी प्रकार भी घायल न हुये थे, इसलिये भाग्यवश दौड़ते दौड़ते वे अंत:पुरके पास जंगलमें जा पहुंचे। मलयराजने जब राजहंसको मरा हुआ समझा तो वह पुष्पपुरपर अपना अधिकार जमा बैठा।

मंत्रियोंने पहिले तो राजहंसको इधर उधर खूब खोज की। जब कहीं भी न पाया तो उन्होंने महाराणीसे जा सब वृत्तांत कह सुनाया। युद्धमें अपने पतिके हत होनेका समाचार सुनकर राजमहिषीको बड़ा ही दुःख हुया, उसने अपने मनमें पतिके अनुगमन करनेकी ठान ली। मंत्रियोंने जब महाराणीका उक्तविचार समझा तो उन्होंने नान तरहसे उसे आश्वासन दिया और कहा—"महाराणि! आपका विचार यद्यपि ठीक है तो भी ज्योतिषियोंका कहना है कि आपके गर्भमें सार्वभौम शत्रुमर्दक चक्रवर्ती पुत्र है, इसलिये ऐसा करना सर्वथा अनुचित है।" मंत्रियोंके वचन सुनकर यद्यपि राणी उस समय तो चुप हो गई परंतु आधी रातके समय जब कि समस्त नोकर चाकर सो गये और शून शान हो गया तो अंत:पुरसे निकली। एवं अपने मनोरथको पूरण करनेकेलिये जहांपर कि राजहंसके रथके घोड़े थक जानेसे ठहर गये थे वहां पहुंची और पासके वट वृक्षकी शाखामें अपने दुपट्टेकी फांसी लगा लटक कर "महाराज! तुमही आगेके जन्ममें भी पति होना" आदि शब्दोंसे विलाप करने लगी।

रात्रिकी ठंण्डी ठंण्डी हवासे राजा राजहंसकी मूर्च्छा चली गई थी। उन्हें कुछ कुछ होश आता जा रहा था। इतनेमें उन्हें यह अपनी राणीके रोनेका शब्द सुनाई पड़ा। ज्योंहीं उन्होंने इस शब्दको सुना त्योंही धीरेसे प्रियवचनोंमें उसे पुकारा। अपने पति राजहंसको जीवित जानकर राणी हर्षसे प्रफुल्लित हो उसके पास गई और जोरसे पुरोहित मंत्री आदिको पुकारकर उन्हें भी इस समाचारसे सुखी बना दिया।

मंत्रियोंके पूछनेपर राजहंसने कहा—"जिस समय युद्धमें मेरे उपर मलयराजने महादेवसे प्रदत्त गदा फेंकी तो मैं मूर्च्छित हो गया और घोड़ोंद्वारा यहां लाये जानेपर शीतल पवनसे सचेत हो गया।"

मंत्री लोग राजाको घरे ले गये और वहां उसके घाव आदि अच्छे कराये। महाराज जब नीरोग हो गये तो वे शत्रुके नाश करनेकी इच्छासे वामदेव नामके एक तपस्वीके यहां पहुंचे और अपना समस्त सर्व वृत्तांत सुनाकर बोले—"महात्मन्! मैं मलयराजको जीतनेकी इच्छासे आपके पास आया हूं, कृपाकर कोई उसका उपाय बता कृतार्थ कीजिये।" तपस्वी वामदेवने उत्तरमें कहा—राजन्! तुम्हें अपने शत्रुके नाशार्थ कोई विशेष उपाय करनेकी आवश्यकता नहि है। तुम थोड़ दिन प्रतीक्षा करो। तुम्हारी राणीके गर्भमें जो पुत्र है वह ही तुम्हारी इच्छा पुरी करेगा।

तपस्वी वामदेव जिस समय यह बात कर रहे थे, उसीसमय

उनकी बातको पुष्ट करनेके लिये आकाशमें एक देववाणी भी हुई जिससे राजाको पूर्ण संतोष हो गा और वह भावी आनन्दकी आशासे रहने लगा।

गर्भके दिन समाप्त होने पर राणी वसुमतीने शुभ मुहूर्त्तमें श्रेष्ठ चक्रवर्त्तीके लक्षणोंसे सुशोभित पुत्रको जन्मदान दिया और महाराज राजहंसने उसका नाम उत्सवपूर्वक राजवाहन रक्खा।

जिस समय राजवाहन पैदा हुआ उसीसमय राजहंसके चारो मंत्रियोंके भी पुत्र उत्पन्न हुये। उनका नाम प्रमिति, मित्रगुप्त, मंत्रगुप्त, एवं विश्रुत रक्खा गया और वे सबके सब परस्परमें क्रीड़ाकर बढ़ने लये।

एक समय एक तपस्वी राजाके समस्त लक्षणोंसे चिह्नित एक बालकको राजा राजहंसके सामने रखकर कहने लगा—'महाराज! मैं कुश समिध्लायेकेलिये जंगलमें गया था। वहां मैंने एक दीनवदन रोती हुई स्त्री देखी। निर्जनवनमे इस तरह रोनेका कारण पूछने वह बोली—मिथिलादेशके अधिपति प्रहारवर्म्मा अपने मित्र मगधेश्वर राजहंसके यहां सीमंतोत्सव पर पुष्पपुर आये थे और कुछ समयतक वहां ही रहे थे। इतनेमें मलयनरेश मानसार उनसे लड़ने आया। यह देखकर प्रहारवर्मासे न रहा गया। वे अपने मित्रको युद्धमें सहायता करनेके लिये खड़े हुये परन्तु सैन्य नष्ट हो जानेसे पहिले तो वे मानसारसे पकड़ लिये और फिर

दयावश छोड़ दिये गये। अवशिष्ट सैन्यको साथमें लेकर प्रहारवर्मा इस वनमार्गसे अपने देशको जा रहे थे कि बीचमें ही भीलोंने उन्हें घेर लिया। आकस्मिक इस घटनासे घबड़ाकर प्रहारवर्मा तो अपने मूलबलसे सुरक्षित हो अन्तःपुरसहित आगे भाग गये, परन्तु उनके दो पुत्रोंको धात्रीमें और मेरी लड़की अशक्त होनेसे साथ न भाग सकनेके कारण पिछार रह गई। इसी बीचमे मुंहफाड़े हुये भयंकर एक व्याघ्र शीघ्र ही मेरी तरफ आया। उसे देखकर मुझे बड़ा ही भय मालूम हुआ। जलदीमें मैं पत्थरकी ठोकर खाकर गिरपड़ी और बालक मेरे हाथमें से निकलकर एक मरी हुई कपिला गायकी गोदीमें जा पड़ा। व्याघ्रने आकर उस गायको खोचना शुरु किया इतनेमें ही किसी भीलने बाण मारा जिससे व्याघ्रके प्राण पखेरू उड़ गये, यह देख भील लोग पास आये और बालकको ले चलते बने।

दूसरे पुत्रकी धात्री मेरी लड़की कहां चली गई यह मुझे कुछ न मालूम हुआ। मूर्च्छित हुई मैं किसी दयालु भीलने अपनी झोंपड़ीमें रखकर घावोंमे रक्षितकी हूं। अब मैं और यहां अधिक नहि ठहर सकती मैं अकेली अपने राजाके पास जाऊंगी। इत्यादि वचन कहती हुई वह धात्री वहांसे चलती बनी।

जब वह धाय चली गई तो मैं आपके मित्र विदेशीय प्रहारवर्माके पुत्रको ढूंढ़ता ढूंढ़ता एक चंडिकाके मंदिरमें जा

पहुंचा। वहां मुझे भील लोग एक बालकको अपनी निरन्तर कामनाकी पूर्तिके लिये भेंट में देते मिले उन्हें इसप्रकार देखकर मैंने कहा—

अये भीलो! मैं बुड्ढा ब्राह्मण इस जंगलमें रास्ता ढूंढनेके लिये अपने पुत्रको एक पेड़की छायामें सुलाकर गया था। न मालूम वह कहां चला गया! किसने उसे वहांसे उठा लिया। आज मुझे उसकी तलाशमें कई दिन हो गये हैं आपने तो कहीं उसे नहिं देखा!" मेरे प्रश्नको सुन भीलोंने कहा—'ब्राह्मण! एक लड़का यहां है। वह हो तुम्हारा तो पुत्र नहो है? यदि हो तो लेओ।"

बस! ऐसा कह कर भाग्यकी अनुकूलतासे उन्होंने वह मुझे दे दिया और मैं भी उसे आपके पास ले आया और अधिक क्या? आप ही इसके मालिक है इसको पाल पोषकर बढ़ा कीजिये।

राजा राजहंस अपने मित्रके पुत्रको देखकर बहुत ही खुश हुये और उसका उपहारवर्मा नाम रखकर राजवाहनके समान प्रेमसे पालन करने लगे।

महाराज राजहंस किसी त्योहारके दिन तीर्थस्नानकरनेके लिये शबरालयके पाससे जा रहे थे कि उन्हें एक स्त्री की गोदमें एक बालक दृष्ट पड़ा। उन्होंने कुतूहलमें आकर उससे पूछा—

'ए! यह राजलक्षणोंसे लक्षित अनुपम सुन्दर कुमार तेरा

तो हो न हि सका फिर यह किसका है और तुझें कहांसे मिला है ?'

उत्तरमें भीलिनीने कहा—'महाराज ! जिससमय मिथिलेश्वर प्रहारवर्मा भीलों द्वारा लुटे जानेके कारण यहां से भागे तो अपनी झोंपड़ीके पास रास्तेमें पड़ा हुआ यह बालक मेरे पतिको मिला था और उन्होंने मुझे लाकर दिया, इसलिये तबसे मैं इसे पाल रही हू।

भीलिनीकी उपर्युक्त बात सुनकर राजहंसने इसे मुनि द्वारा बतलाया गया अपने मित्र प्रहारवर्माका द्वितीयपुत्र समझा और इस भीलिनीको सामदानसे संतुष्ट कर उस पुत्रको अपने यहां ले आये एवं अपहारवर्मा नाम रखकर पालने लगे।

एक समय वामदेवके शिष्य सोमदत्तने राजहंसके सामने एक बालक लाकर रक्खा और उसके विषयमें कहा कि—

'महाराज ! रामतीर्थमें स्नानकर मैं लौट रहा था कि जंगलमें इस अनुपम सुंदर पुत्रको गोदमें लिये हुये एक स्त्री मुझे दीख पड़ी और मैंने उससे पूछा—

'बुढ़िया ! तू कौन है ? और क्यों, इस गहनवनमें इस बालकको लिये हुये डोल रही है। उत्तरमें बुढ़िया बोली—

"मुनिवर ! कालयवन नामक द्वीपमें कालगुप्त नामका एक धनाढ्य वैश्य रहता है। उसकी लड़की नयोंको हरण करने वाली अनुपम सुंदरी सुवृत्ता नामकी थी। उसको इस द्वीपसे वहां गया हुआ मगधनायक मंत्रीका रत्नोद्भव नामका

पुत्र विवाहकर आनंदसे रहने लगा। कालक्रमसे सुवृत्ता गर्भिणी हुई इसलिये अपने भाइयोंके देखनेकी इच्छासे रत्नोद्भव अपनी स्त्रीके साथ जहाजपर चढ़ पुष्पपुरकी तरफ रवना हुआ। भाग्यवश वह जहाज समुद्रकी तरंगोंसे टकराकर डूब गया। गर्भके भारसे खिन्न उसकी स्त्रीको मैं बुढ़िया धात्रीकिसी प्रकारहाथोंसे पकड़कर फलाकके सहारे तीर पर पहुंची हूं। रत्नोद्भव और उसके मित्रोंका क्या हुआ? जीते है या मर गये यह मैं कुछ नहि जानती। अत्यंत क्लेशसे संक्लिष्ट विचारी सुवृत्ताने इस जंगलमें पुत्र जना है। प्रसव-वेदनासे अचेत वह एक वृक्षकी शीतल छायामें पड़ी है और मैं इस विजन जंगलमें न रह सकनेके कारण देशको जानेवाले मार्गको ढूढ रही हूं। अकेले पुत्रको उस मूर्च्छिताके पास रखना उचित न समझकर मैं उसे भी साथ ले आई हूं।"

हम दोनोंकी इस तरह बात चीत हो ही रही थी कि अचानक एक जंगली हाथी दिखलाई पड़ा। उसे देख डरसे बालकको वहां ही गिराकर वह आप तो भाग गई और मैं पासकी गुल्मलतामें छिपकर सब वृत्तान्त देखने लगा। हाथीने उस बालकको ज्योंही अपनी सूंड़से उठाया त्योंही एक भयंकर सिंह उसकी तरफ दौड़ा। उस सिंहके भयसे हाथीने बालकको पृथ्वीपर फेंक दिया। इतनेमें वहां एक बंदर आया और उसने उसको पका फल समझ उठा लिया। बंदरने जब उसे फलसे भिन्न पदार्थ समझा तो वह किसी ऊंचे वृक्षके स्कंधमें उसे

रख चलता बना। सिंह भी हाथीको मारकर कहीं चलागया। इस प्रकार जब समस्त उपद्रव शांत हो गये तो मैं उस लता-गुल्मसे निकला और तेजके पुंजस्वरूप उस बालकको वृक्षके स्कंधसे उतारकर जंगलमें उस स्त्रीको ढूंढ़ने लगा। ढूंढ़ते ढूंढ़ते जब-बहुत देर हो गई और वह स्त्री न मिली तो गुरुकी आज्ञासे मैं इसे आपके पास लाया हूं।"

राजहंसने जब सोमदेवके मुखसे उसे रत्नोद्भवका पुत्र जाना तो उसका पुष्पोद्भव नाम रखकर सुश्रुतके लिये उसे सौंप दिया और वह भी अपने छोटे भाईके उस पुत्रको अच्छी तरह पालने लगा।

एकदिन महाराणी वसुमती अपनी गोदमें एक बालकको रखकर महाराज राजहंसके पास आई। राजहंसने जब उससे उसके विषयमें पूछा तो वह बोली—

"स्वामिन्! रात्रिके समय एक दिव्यवनिता मेरे पास आई और नींदमेंसे मुझे जगाकर इस बालकको मेरे सामने रखकर विनम्र हो बोली। 'देवि! मैं तुम्हारे मंत्री धर्मपालके पुत्र कामपालकी स्त्री मणिभद्र यक्षकी पुत्री तारावली नामकी हूँ। यक्षेश्वरकी अनुमतिसे अपने इस पुत्रको आपके पुत्र भावि-चक्रवर्त्ती राजवाहन की सेवा करनेके लिये यहांलाई हूं। आप इसे पाल पोषकर बढ़ा कीजिये।" जब मैंने उसकी यह बात सुनी तो उसका खूब सत्कार किया और 'इसके बाद वह अदृश्य हो गई।

राणीको बात सुनकर राजहंसको भी आश्चर्य हुआ। उन्होंने सुमित्र मंत्रीको बुलाकर और समस्त पूर्व वृत्तांत कहकर वह पुत्र उसे दे दिया। उसका अर्थपाल नाम रक्खा गया एवं दिनपर दिन निर्विघ्न बढ़ने लगा।

इसके दूसरे ही दिन एक वामदेवका शिष्य एक सुंदर कुमारको राजा राजहंसके पास लाकर बोला—

"महाराज! तीर्थयात्राके कारण मैं कावेरीनदीके तटपर गया था। वहां गोदमें इस बालकको रखकर रोती हुई एक बुढ़िया मुझे दीख पड़ी। नाम धाम पूछनेपर उसने उत्तर दिया—"द्विजोत्तम! राजहंसके मंत्री सितवर्माका छोटा पुत्र सत्यवर्मा तीर्थयात्राकी अभिलाषासे इस देशमें आया था। यहां उसने एक गांवमें एक ब्राह्मणकी कालीनामकी लड़कीके साथ विवाह किया। भाग्यवश जब उसके कोई पुत्र न हुआ तो उसकी छोटी बहिन गौरीके साथ उसने विवाह किया। कालक्रमसे उसके एक पुत्र हुआ। कालीके कोई पुत्र न था इसलिये वह गौरीके साथ ईर्षा करने लगी। द्वेषवश एकदिन वह मेरे साथ इस बालकको यहां लाकर छलसे इस नदीमें डालकर संतुष्ट हुई। मैं नदीमें गिरकर एक हाथसे बालकको थामकर कुछ देरतक तो तैरी बादको एक वृक्षकी शाखा हाथ पड़ी उसपर बालकको रखकर कुछ सुखी हुई। इतनेमें ही एक वृक्षपर लगे हुये सांपने मुझे काट लिया। मेरे साथ बहता बहता वह वृक्ष और मैं तो इस तीर पर आलगे हैं परंतु

विषकी उत्कटतासे मेरे प्राण शीघ्रही जानेवाले हैं उसके वाद इस पुत्रका कोई रक्षक नहीं है इसलिये मैं रो रही हूं।"

"बुढ़िया इस तरह कहते कहते ही विषकी तीव्रतासे मूर्च्छित हो गिर पड़ी। उसकी यह हालत देख मैं पासकी झाड़ीमें औषधि ढूंढ़ने गया। परंतु ज्योंही लौट कर आया तो वह मुझे मर हुई पड़ी पाई। इसके वाद मैंने उसका अग्निसत्कार किया और इस पुत्रके माता पिताका पता पाना अशक्य समझकर मैं इसे यहां ले आया हूं। अपने मंत्रीके लड़केके आप ही रक्षक हैं इसलिये इसे आपका पालना कर्त्तव्य है।"

वामदेवके शिष्यके ऐसे वचन सुनकर राजा राजहंसको सत्यवर्माका पता न पानेसे कुछ खेद हुआ। उस पुत्रका नाम सोमदत्त रक्खा तथा सुमति मंत्रीके पास उसे सौंप दिया। सुमति भी अपने सहोदरके समान उसे पाल पोषकर बढ़ा करने लगा।

इस प्रकार समस्त कुमारमण्डलके साथ नानाप्रकारकी क्रीड़ाओंको करता हुआ राजवाहन दिनोंदिन बढ़ने लगा और क्रम क्रमसे चौड़ उपनयन आदि संस्कारोंसे संस्कृत होने लगा।

योग्य अवस्थामें विद्याध्ययन प्रारम्भकर राजवाहनने अपने मित्रोंके साथ साथ उपयुक्त शिक्षा ग्रहण करली। वह समस्त

विद्यायोंमें पारङ्गत हो गया। और युवावस्थासे शोभित हो गया इसलिये उन समस्त कुमारोंको और उस राजवाहनको सब तरहसे योग्य एवं निपुण देखकर राजहंसको अपरिमित आनन्द हुआ, उस समय वे अपनेको सर्वथा दूसरोंसे अजेय समझने लगे।

## द्वितीय उच्छ्वास

एक दिन महर्षि वामदेव समस्त कुमारोंसे मण्डित राजा राजहंसके पास आये। राजा द्वारा यथोचित सत्कार पा शुभाशीर्व्वादपूर्वक बोले—

"राजन्! इस समय तुम्हारा पुत्र राजवाहन युवा हो चुका है। इसलिये यह समय इसके दिग्विजय करनेका है। इसके साथके अन्य कुमार भी सब तरहसे योग्य हो चुके हैं, उन्हें भी साथमें विजयार्थ भेजना उचित है।"

मुनिकी आज्ञा पाकर राजहंसने सेना एकत्र की और शुभ मुहूर्त्तमें पुत्र राजवाहनको उसके मित्रोंके साथ दिग्विजय करनेके लिये भेज दिया।

राजवाहन कुछ दूर चलकर विन्ध्याचलकी अटवीमें पहुंचा

ही था कि वहां उसे • किरातके वेशका धारक एक काला ब्राह्मण दिखलाई पड़ा। उससे सत्कृत होनेपर राजवाहनने पूछा—भाई! निर्जन इस जङ्गलमें तुम क्यों रहते हो। तुम्हारा वेश देखनेमें तो किरातकासा मालूम पड़ता है, परन्तु कंधेमें जो यज्ञोपवीत पड़ा है उससे ब्राह्मण मालूम पड़ते हो। यह विपरीत बात कैसी?" उत्तरमें वह भीमकाय मनुष्य बोला—

राजपुत्र! इस अटवीमें वेदाध्ययनादि कुलपरंपरागत सत्कृत्योंको छोड़कर दुश्चरित्र कुछ ब्राह्मण रहते हैं। उनमेंसे ही मैं एकका पुत्र हूं, मेरा नाम मातङ्ग है। मैं भीलोंके साथ साथ देशों नगरों और गावोंमें जा जाकर • धनी स्त्री पुरुष बालकोंको यहां ले आया करता था और निर्दय हो उनसे मारपीटकर समस्त धन छिड़ा लिया करता था। एकदिन मेरे साथियोंने एक ब्राह्मणको पकड़ लिया। वे उसे बुरी तरह पीटने लगे। ब्राह्मणको उस अवस्थापर मुझे दया आगई। मैंने उनसे कहा—'ए पापियो! इस दीन ब्राह्मणको मत मारो। इसे इसीतरह छोड़ दो।' मेरे इस कहनेपर मेरे साथी बहुत चिढे। उन्होंने मुझें नाना तरहसे गालियां दीं। उनके उस प्रकारके वर्त्तावसे मुझे बड़ा गुस्सा आया। मैं उनसे लड़ पड़ा। आखिर लड़ते लड़ते मुझें बहुत देर हो गई और अकेला होनेसे मैं असक्त हो प्राण छोड़ चल बसा। मरकर मैं प्रेतपुरीमें पहुंचा। वहां मैंने रत्नखचित एक

सिंहासनपर विराजमान यमराजको देखा। भक्तिभावसे साष्टांग उन्हें मैंने प्रणाम किया। उन्होंने जब मुझे देखा तो अपने चित्रगुप्त मन्त्रीसे उसीसमय कहा—'क्यों इसका अभी मरनेका समय तो है नहीं फिर यहां यह कैसे आया ? यद्यपि इसका चरित खराव है तो भी यह ब्राह्मणके लिये गतप्राण हुआ है। अबसे आगारी इसकी बुद्धि पुण्यकर्म्ममें लगेगी! पापी लोग जो यहां वेदना भोग रहे है उसे दिखा दो और फिर पूर्व शरीरमें ही इसे भेज दो।" यमराजकी आज्ञा अनुसार चित्रगुप्तने मुझे नाना दुःख भोगते हुये पापियोंको दिखा दिया। और फिर वहका वह ही शरीर मुझे देदिया जब मैं पुनर्जीवित हो गया तो मैंने एक शिलापर अपनेको पाया और पासमें ही मेरे शरीरको शीतल पवनादि उपचारों द्वारा सेते हुये ब्राह्मणको देखा। मेरे घरवालोंको जब मेरी अवस्था मालूम पड़ी तो मे दौड़े आये। मुझे वहांसे उठाकर घर ले गये और औषध द्वारा घाव आदि अच्छेकर नीरोग कर दिया। ब्राह्मणने कृतज्ञ हो मुझे अक्षराभ्यास कराया। नाना शास्त्र पढ़ाये और महादेवकी पूजाका उपदेशकर अपने घर चला गया। तवसे मैं बराबर महादेवकी पूजामें निरत हूं। भील आदिकी सर्वथा संगति छोड़ दी है यहांतक कि मैं घरवालोंको भी छोड़कर इस निर्जन स्थानमें रहता हूं। आपसे एक गुप्त बात कहनी है इसलिये कृपाकर ऐकांतमें आइये।

भीमका उस ब्राह्मणके कथनानुसार कुमार राजवाहन अपने मित्रोंको छोड़ एकांतमे चला गया और उस ब्राह्मणकी बात सुनने लगा। ब्राह्मणने कहा—

"राजन्! रात्रिके अन्तिम प्रहरमें गौरीपति महादेवने स्वप्नमें आकर मुझसे यह बात कही है कि—मातंग! दण्डक वनमें जो नदी बहती है, उसके तटपर एक स्फटिक शिवलिङ्ग है, उसके पश्चाद्‌भागमें गौरीके पदोंकी पंक्तिसे चिह्नित पत्थरके समीपमें विधाताके मुखके समान एक बिल है। उसमें घुसनेसे तुझे एक ताम्रशासन मिलेगा। उसमें जो विधि लिखी है उसके अनुसार कार्य करनेसे तू पाताललोकका अधीश्वर हो जायगा। सो तू उसे जा कर ले लो, तेरी सहायता करनेवाला कुमार भी आज या कलमें आजायगा।" महादेवके कथनानुसार ही आपका आना हुआ है कृपाकर मेरी सहायता कीजिये।"

मातङ्गकी उक्त प्रार्थना सुन राजवाहन उसकी सहायता करनेके लिये राजी हो गये। जब रात्रिका आधा भाग पूरा हो गया तो अपने समस्त मित्रोंको सोता छोड़ मातङ्गके साथ चल दिये। प्रातःकालमें जब मित्रोंकी आंख खुली और राजवाहनको उन्होंने नहि देखा तो वे बड़े खेद खिन्न हुये। उन्होंने अपने मिलनेका स्थान निश्चितकर भिन्न भिन्न दिशाओंमें जाना ठहराया और तदनुसार चले भी गये।

वीर राजवाहनसे सुरक्षित हो मातङ्ग निःशङ्क हो

महादेव द्वारा बतलाये गये बिलमें घुस गया और उसमें रक्खे हुये ताम्रशासनको ले कुमारके साथ पातालमें एक सरोवर पर जा पहुंचा। ताम्रशासनमें लिखी हुई विधिके अनुसार वहां उसने होम करना प्रारम्भ किया। जब होम समाप्त हो चुका तो मन्त्रपूर्वक अपनी पवित्र देहको उसमें होम दिया जिससे विजलीके समान देदीप्यमान मनोहर उसकी देह होगई। उसके थोड़ी ही देर बाद एक अनुपम सुन्दरी राणीके समान मनोहर नाना सखियोंसे वेष्टित एक कन्या आई और उसने एक अमूल्य मणि उस मातङ्गको भेटमें दी। जब मातङ्गने उससे नाम धाम पूछा तो वह बोली--

"ब्राह्मणश्रेष्ठ! मैं असुरोंके अधीश्वर इस लोकके शासककी लड़की हूं। मेरा नाम कालिन्दी है। मेरे पिताको श्रीविष्णु भगवानने युद्धमें मार डाला था। उनके शोकसे संतप्त मुझको देखकर एक तपस्वीने मुझसे कहा था कि—"बेटी! खेद मतकर। शीघ्र ही एक दिव्य देहधारी मनुष्य यहां आकर तेरा पति होगा और इस रसातलकी रक्षा करेगा।" उन महात्माके वचन सुनकर तबसे ही मैं आपके आगमनकी प्रतीक्षा कर रही हूं। अब आप सिद्ध तापसके आदेशानुसार यहां आये हैं इसलिये मैं भी अपने मन्त्रीकी सम्मतिसे आपके साथ विवाह करनेके लिये आई हूं। इस रसातलकी राज्यलक्ष्मीको स्वीकार कर उसको मुझे सपत्नी करनेकी कृपा कीजिये।"

मातङ्गने जब उस कन्याकी यह प्रार्थना सुनी तो वह राजवाहनकी सलाहसे उसके साथ विवाह करनेपर राजी हो गया और रसातलका राज्य कर सुखसे रहने लगा।

मातङ्गका इस प्रकार जब समस्त कार्य्य समाप्त हो गया तो राजवाहन कालिन्दीकी दी हुई मणिको मातङ्गसे लेकर जिस बिलसे घुसा था उसीसे निकलकर पृथ्वीपर आ गया।

बाहर आकर राजवाहनने जब अपने मित्रोंको न देखा तो वह उन्हें ढूंढ़नेके लिये घूमने लगा। नाना स्थानोंमें भ्रमण करता हुआ वह एक समय विश्राम करनेकी इच्छासे एक बगीचेमें पहुंचा। वहां उसने नौकर चाकरोंसे परिवृत रमणी सहित झूलनपर झूलते हुए एक पुरुषको देखा, ज्यों ही इन दोनोंकी चार आखें हुई कि वह इसे देखकर 'मेरा स्वामी राजवाहन आ गया।' आदि शब्दोंसे हर्ष सूचितकर इसके पैरोंपर गिर गया। राजवाहनने भी जब उसे पहिचाना तो "सोमदत्त! तुम यहां कहां?" इस तरहसे प्रश्न किया। अन्तमें ये दोनो ही मित्र एक पुंनाग वृक्षके नीचे बैठ गये और राजवाहनके प्रश्नानुसार सोमदत्तने अपना समस्त स्त्री प्राप्ति आदिका वृत्तांत कहना प्रारम्भ किया।

———

## तृतीय उच्छ्वास

देव! आपको ढूंढ़ते ढूंढ़ते मैं पिपासासे आकुल हो एक नदीके तीरपर जा पहुंचा। वहां जल पीते समय मुझे एक चमकता हुआ रत्न मिला उसको वहांसे उठाकर आगे बढ़ा तो धूपकी गर्मीसे अधिक दूर न चल सका। इस लिये एक देवालयमें प्रविष्ट हो मैंने एक दीनानन ब्राह्मण बहुतसे पुत्रोंसे वेष्टित देखा। उसकी उस दशापर मुझे दया आगई। कुशल पूछनेपर आशा भरी बोलीमें वह बोला—'महाभाग! इन लड़कोंकी मा मर गई है। इन्हें नाना उपायोंसे पालता हुआ मैं इस शिवमन्दिरमें रहकर किसी तरह दिन काट रहा हूं।"

पासमें ही एक राजाकी सेना पड़ाव डाले पड़ी थी उसे देख कर मैंने उस वृद्ध ब्राह्मणसे पूछा कि यह कौन देशका राजा है? इसका क्या नाम है? और यहां क्यों आया है?" तो वह बोला—

"सौम्य! इस देशके रक्षक वीरकेतुके एक अनुपम सुन्दरी वामलोचना नामकी कन्या है। उसकी सुन्दरतापर मुग्ध हो लाट देशके अधिपति मत्तकालने उसे उससे मागा। परन्तु वीरकेतुने उसे देनेकेलिये साफ मनाई करदी। इसलिये क्रुद्ध हो मत्तकालने वीरकेतुके पाटली नगर पर चढ़ाई कर दी।

अबतो वीरकेतु बहुत डरा. और भेटमें पुत्री देकर उसका प्रीतिभाजन बना। अभीष्ट कन्याके पानेसे प्रसन्न हो और अपने नगरमें ही विवाहका विचारकर शिकार खेलनेके लिये लाट-पतिने इस जगह अपना डेरा डाला है। वीरकेतुने कन्या हरण करनेकेलिये अपना मानपाल मन्त्री निपुणकर दिया इसलिये उसने उसके पासमें ही अपना पड़ाव डाल दिया है।

ब्राह्मणके मुखसे मैं जब यह समाचार सुन चुका तो मैंने यह सोचकर कि यह ब्राह्मण गरीब है, विद्वान् है, वृद्ध है और इसके बहुतसे लड़के हैं, वह रत्न उसे दे दिया। मुझसे बहुमूल्य रत्न पाकर प्रसन्न हो ब्राह्मण कहीं चला गया। और मैं मार्ग चलते चलते थक गया था इसलिये वहीं सो गया। थोड़ी ही देर हुई थी कि उस ब्राह्मण विचारेको कोड़ोंसे मारते मारते हाथोमें हथकड़ी डाले कुछ सिपाही वहां लाये। उसने मेरीतरफ अङ्गुलीसे इशाराकर बता दिया कि मैं नहीं यह चोर है। बस! अब तो उन राजपुरुषोंने उस ब्राह्मणको छोड़ दिया और मुझे विना ही मेरी बातको सुने बांध कर कारागर (कैदखाने) में यह कहते हुये—ले! ये तेरे मित्र है इनके साथ तू यहां रह बंद कर दिया। जब मैंने अपनी यह दशा देखी तो अन्य कैदियोंसे पूछा—हे वीर्यपुरुषो! तुम लोग क्यों तो इस कैदखानेमें बन्द हो और क्यों मुझे इन लोगोंने तुम्हें मेरा मित्र बतलाया है। उत्तरमे वृद्ध ब्राह्मणसे

सुनाये गये लाटपतिके वृत्तांतको. बताकर वे लोग बोले—"महाभाग! मानपाल मन्त्रीके हमलोग सेवक है। रात्रिमें सुरङ्ग द्वारा लाटपतिको मारनेके लिये उसके शयनागारमें पहुंचे थे। परन्तु जब उसे वहां न पाया तो बहुतसा धन लेकर हम लोग बनको तरफ भाग गये। धनको ढूंढ़नेके लिये लाटपतिके सिपाही निकले उन्होंने आखिर गिरफ्दार कर लिया जब समस्त धन मिल गया और एक माणिक्य न मिला तो हाथपैर बांधकर हमलोगोंको इस कैदखानेमें बन्द कर दिया है!"

उन लोगोंको बात सुनकर जब मैंने अपने पाये हुये रत्नको लाटपतिका रत्न समझा तो उन लोगोंसे अपना उन वृद्ध ब्राह्मणका और आपका समस्त वृत्तांत सुनाकर मित्रता करली। जब आधी रातका समय हुआ तो मैंने अपनी बेडियां तोड़ डाली और उन सबोंकी भी बेडियां तोड़ कर सोते हुये द्वारपालोंके हथियारोंको लेता हुआ रास्तेमें मिले हुये विरोधियोंको काटता पीटता। मानपालके शिविरमें जा पहुंचा। अपने सेवकोंसे मानपालने जब मेरा परिचय पाया और मेरे पराक्रमकी कथा सुनी तो उसने मेरा बहुत सम्मान किया। दूसरे दिन मत्तकालके भेजे हुये आदमियोंने मानपालके आकर कहा—"मन्त्रिन्! हमारे स्वामीने आपके लिये सन्देशा भेजा है कि हमारे धनको चुरानेवाले आपके शिविरमें आकर छिप गये हैं। इस लिये उन्हें हमारे सुपुर्द

करो नहीं तो महा अनर्थ होगा।" लाटपतिके आदमियोंकी यह बात सुनकर मन्त्री कामपाल गुस्सासे लाल लाल आंखे कर बोला—"आ! कौन लाटपति उसके साथ हमारी मित्रता कैसी और वह होता ही कौन है। उस नीचके साथ सलाह करने से क्या लाभ।"

मन्त्री कामपालसे इस प्रकार अपमानित हो लाटपतिके दूतोंने उससे वह सब बात कह दी जिसे सुनकर क्रोधाविष्ट हो लाटपति लड़नेके लिये कामपालपर चढ़ आया। मानो मानपालने पहिलेसे ही रणका निश्चय कर लिया था इस लिये वह भी प्रतिद्वन्द्विता करने के लिये तैयार हो गया। मन्त्री द्वारा दिये गये सुयोग्य रथपर राजाके अस्त्र शस्त्रसे सुसज्जित हो मैं भी युद्ध करने चल दिया। रणस्थलमें पहुंचकर मैंने सैकड़ों शत्रुओंको प्राणोंसे रहित किया और शीघ्र ही लाट-पतिके पास पहुंचकर उसका शिर काट लिया। मेरे इस अद्भुत पराक्रमको देख मन्त्री कामपालके हर्षका पारावार न रहा। उसने मेरी नाना तरहसे सम्मानना की। राजा वीरकेतुने जब वह वृत्तान्त जाना तो उसे मेरे पराक्रमपर बड़ा ही आश्चर्य हुआ। उसने प्रसन्न होकर अपनी लड़की मेरे साथ विवाह दी। बस! तबसे मैं युवराज पदमें अभिषिक्त हो इस सुन्दरीके साथ नाना सांसारिक सुखोंको भोगता रहा हूं। मुझे आपके वियोगका महा खेद था। एक दिन एक सिद्ध तपस्वीने महाकालनिवासी महादेव की आराधना करनेसे

आपके दर्शन होना बतलाया था। इसलिये आज यहां पत्नी समेत आया हूं कि आपके भी ईश्वरकी कृपासे दर्शन हो गये।"

इस प्रकार सोमदत्तके चरित्रको सुनकर राजवाहनने उसकी यथेष्ट प्रशंसा की और अपना समस्त चरित्र भी सुना दिया। इसी बीचमें अपनी तरफ आते हुये नम्र पुष्पोद्भवको उन्होंने देखा। उसे देखकर प्रेमालिंगन पूर्वक बोले—पुष्पोद्भव! तुम अकेले कहांसे आ रहे हो और हमसे वियुक्त हुये बाद तुमने क्या क्या किया? सविस्तर सुनाओ।" मित्रोंकी इस आज्ञाको सुनकर पुष्पोद्भव कहने लगा।

इति तृतीय उच्छ्वास ॥ ३

---

## चतुर्थ उच्छ्वास

देव! आप ब्राह्मणके उपकार करनेके लिये हो गये हैं, यद्यपि हमलोगोंको ऐसा निश्चय था तो भी आपके गंतव्य देशकी हमें खबर न थी इसलिये समस्त मित्र एक दूसरेसे वियुक्त हो आपको ढूंढ़ने चल दिये। मैं भी आपके दर्शन पाने की इच्छासे पृथ्वीपर घूमने लगा। एक समय मध्याह्नकी

सूर्य्यकी तीक्ष्ण किरणोंको न सहार सकनेके कारण मैं एक पर्व्वतके वृक्षकी छायामें बैठा था कि इतनेमें ही कच्छपके आकारकी छाया यकायक उपरसे गिरती हुई मुझे मालूम पड़ी। जब मैंने आकाशकी तरफ दृष्टि की तो मनुष्य समझकर उसे बीचमें ही डाट लिया और धीरेसे पृथ्वीपर रखकर शीतल उपचारोंसे विबुद्धकर उसे इस तरह पर्व्वतसे गिरनेका कारण पूछा। उत्तरमें अपने शोकके आसुंओंको हाथोंसे पोंछकर बोला—

"महाभाग! मैं मगधदेशके अधिपति राजहंसके मन्त्री पद्मोद्भवका पुत्र हूं। मेरा नाम रत्नोद्भव है। मैं व्यापारके लिये कालयवन द्वीपमें गया था। वहां एक वणिककी कन्याके साथ विवाह कर उसके गर्भवती होने पर जहाज द्वारा देशको लौट रहा था कि मध्यमें ही मेरा जहाज फट गया। मेरा भाग्य उस समय कुछ अनुकूल था इसलिये जिस किसी तरह जीवित हो तीरपर आ लगा। मुझे अपनी स्त्रीसे अधिक प्रेम था इसलिये उसकी रातदिन चिन्ता रहने लगी। एक समय एक सिद्ध-तापसने मुझसे कहा था कि सोलह वर्ष बाद तुझसे तेरी पत्नीका मिलाप होगा। परन्तु जब वे वर्ष बीत गईं और अपने अभीष्टकी सिद्धि न हुई तो मैंने इस पर्व्वत परसे गिरकर अपने प्राण देने चाहे।" वह पुरुष इसप्रकार कह ही रहा था कि इतनेमें एक स्त्रीका रोना सुनाई पड़ा और "अरे!

जब सिद्ध तपस्वीने पति पुत्रका समागम होना बतलाया है तब उनके विरहसे अग्निमें जलकर मरना सर्वथा अनुचित है।" इस तरहके किसीके वचन सुनाई पड़े तो मैंने मनमें पिताके भाव रखकर उस पुरुषसे कहा—"तात! आपको सेवामें बहुत कुछ कहना है, परन्तु इस समय यह स्त्रीका रोना अनुपेक्षणीय है इस लिये मैं वहां जाता हूं। आप तबतक यहां रहे।"

ऐसा कहकर मैं शीघ्र ही कुछ थोड़ी दूर गया था कि सामने ही भयङ्कर बलती हुई अग्निमें प्रविष्ट होनेके लिये सन्नद्ध एक स्त्री दिखलाई पड़ी और पासमें ही उसे समझाती हुई एक बुढ़िया भी देखी। मैंने उस स्त्रीको अग्निमें प्रवेश करनेसे रोका और उन दोनोको अपने पिताके पास लाकर बुढ़ियासे पूछा—

"वृद्धे! तुम दोनो कौन हो और किस लिये इस वनमें दुःख भोगती हो?" उत्तरमे गद्गद होकर बुढ़िया बोली—

"पुत्र! कालयवन द्वीपमें रहनेवाले कालगुप्त नामक वैश्यकी यह सुवृत्ता नामकी कन्या है। अपने पति रत्नोद्भवके साथ आती हुई यह समुद्रमें जहाज डूब जाने के कारण पतिसे वियुक्त हो मेरे साथ जिस किसी तरह तीरपर आपाई थी। मैं इसकी धाय हूं। इसने एकवनमें प्रत्यासन्न गर्भवती होने से पुत्र जना था। मेरी मन्दभाग्यतासे इसका बालक हाथीने लेलिया इस लिये दुःखित यह 'सोलह वर्ष बाद पुत्र

पतिसे समागम होगा।" इस सिद्धतापसके वचनसे किसी प्रकार सन्तुष्ट होती हुई एक आश्रममें रहने लगी। इस समय वे वर्ष पूरी हो चुकी हैं, परन्तु इसके अभीष्टकी सिद्धि नहि हुई हैं इसलिये यह अग्निमें प्रवेश करना चाहती है।"

वृद्धसे इस वृत्तांतको सुनकर मैंने उसे अपनी माता समझा इसलिये हाथ जोड़कर अपना समस्त वृत्तांत सुना दिया। इसके बाद अपने पिताको भी पहिचानवा दिया। मेरे माता पिता परस्परमें एक दूसरेको पहिचानकर बहुत आनन्दित हुये। उन्होंने जब मुझे आपके पिता राजहंसका वृत्तांत पूछा तो समस्त आजतक का समाचार उन्हें सुना दिया। इसके बाद उन्हें तो एक आश्रममें रख दिया और मैं आपको ढूंढ़नेके लिये निकला। धनको समस्त अभीष्टोंके सिद्ध करनेका उपाय समझकर मैं उसके उपार्ज्जन करनेमें लगा। भाग्यवश मेरी एक साधकसे भेंट होगई उसके योग्य सहायक शिष्योंको तयार कर मैं विंध्याटवीमें पुरातन नगरोंके चिह्नोंको देखता हुआ पहुंचा। वहां सिद्धांजनसे वृक्षोंके नीचे धनसे परिपूर्ण कलश देखे। उन्हें किसी प्रकार खोदकर मैं उस समय ही पासमें आये हुये वनियोंके कटकमें गया और वहां कुछ बैल और गोणियोंको खरीद लाया। अन्य वस्तुके छलसे उनपर समस्त धनको लादकर जब कटकमें आया तो चन्द्रपाल नामक उस कटकके अधिपतिसे मेरी मित्रता हो गई। मैं उसके साथ उज्जयिनी नगरीमें आया।

वहां आकर मैंने अपने मातापिताको भी बुला लिया। चन्द्रपालके पिता बंधुपालको सम्मतिसे मैं मालवनाथके दर्शन करने गया और उनको आज्ञासे गूढ़वसतिकर वहीं रहने लगा। इसके बाद नाना वनोंमें आपको ढूंढ़ते हुये मुझे देखकर बंधुपालने कहा—'भाई! समस्त पृथ्वीपर तलाश करना असम्भव है। तुम चुपचाप सन्तोषसे रहो। शुभ शकुन देखकर मैं तुम्हारे मित्रके आनेका दिन कह दूंगा।"

बंधुपालके कहनेसे मैं धैर्य्यधारणकर जिस किसी तरह रहने लगा। मैं प्रतिदिन प्रायः अपने मित्र बंधुपालके घर जाया करता था, एकदिन उसके यहां साक्षात् लक्ष्मीके समान सुन्दर बालचन्द्रिका नामक कन्या मुझे दिखलाई पड़ी। ज्यों ही मैंने उसे देखा त्योंही कामने मुझपर अपने बाण फेंकने शुरू किये। मेरे देखनेसे उस बालचन्द्रिकाकी भी विलक्षण दशा हो गई! वह भी कामसे जर्जरित हो कटाक्षों द्वारा अपने मनके भावको कहने लगी।

जब मैंने गूढ़ चेष्टाओंसे उसके मनका असली भाव जान लिया तो एकांतमें संगमका उपाय सोचने लगा। एक समय बंधुपाल और मैं आपके आनेके सूचक शकुनोंको विचारनेके लिये एक उद्यानमें आये। बंधुपाल तो वृक्षोंके नीचे शकुन देखने लगा और मैं उस बगीचेमे इधर उधर टहलने लगा। टहलते टहलते ज्योंही मैं एक तालाबके पास आया कि वहां मेरे मनोरथकी भूमि बालचन्द्रिका चिन्तासे ग्रस्त

मुझे दिखलाई पड़ी। मैंने उसको उस अवस्थाका कारण जाननेके लिये लीलापूर्वक पूछा—सुमुखि! तेरी इस उदासीका क्या कारण है?" उत्तरमें वह एकांत पा लज्जा और भय छोड़कर बोली—

"महाभाग! मालवेश्वर मानसारने अपनी वृद्धावस्था होनेके कारण अपना राज्य अपने पुत्र दर्पसारको देदिया था। परन्तु वह उदासीनताके कारण अपने बुआके लड़के चण्डवर्मा और दारुवर्माको वह राज्य सौंप स्वयं कैलास पर्व्वतपर तपतपने चला गया। चण्डवर्मा तो न्यायरीतिसे राज्य पालन कर रहा है परन्तु दारुवर्मा अपने भाई और मामाकी आज्ञाको उल्लङ्घन कर चोरी जुआ परस्त्रीसेवन आदि कुकर्म करता फिरता है। एकदिन उस पापीकी दृष्टि मेरे पर जा पड़ी। मेरा मन तो आपमें अनुरक्त है और वह मुझे बलपूर्वक सेवना चाहता है इसी चिन्तासे रातिदिन सूखती चली जाती हूं।"

बालचन्द्रिकाके कथनानुसार जब मैंने उसको अपनीमें विशेष अनुरक्ति देखी तो उसे धैर्य्यबंधाकर मैं बोला—

"तरुणि! तेरे चाहनेवाले दुष्ट दारुवर्माको मारनेके लिये मैंने उपाय सोचा है वह यह है कि बालचन्द्रिका पर एक यक्ष रहता है। रतिमन्दिरमें एक सखिके साथ उससे जो यक्षको जीतकर बातचीत करेगा वह ही उसको विवाह होगा। यह बात तू नगरमें मुख्य मुख्य आदमियों द्वारा सर्वत्र प्रसिद्ध कर दे! इन वाक्योंको सुनकर यदि दारुवर्मा डर गया

और कुछ तुझसे न बोला तब तो ठीक। नहीं तो उससे यह बात कहलवाना कि—

'वाह! दर्पसार राजाके मन्त्री आप हैं आपको साहस करना हमारे सामान्य घरमें अच्छा नहीं। आपको तो समस्त नगर निवासियोंके समक्ष अपने मन्दिरमें उसे बुलाकर पराक्रम दिखाना चाहिये और उसमें सफल प्रयत्न हो विवाह करना चाहिये।' इस बातको सुनकर यदि वह मञ्जूर हो जाय तो तू मुझसे कहना। मैं सखीका वेश धारण कर तेरे साथ चलूंगा और उसको मारकर निःशंक तेरे साथ निकल आऊंगा। इसके बाद अपने कुटुम्बियोंसे मेरे और अपने प्रेमको प्रकट कर देना। वे लोग अवश्य ही मुझें योग्य समझ कर तुझसे विवाह कर देंगे।"

मेरे इस उपायको सुनकर बालचन्द्रिकाके मुखपर प्रसन्नताकी रेखा चमकने लगी। वह आनन्दित हो मुस्कराकर बोली—

"सुभग! दुष्ट दारुवर्माको आप ही मार सक्ते हैं। आपने जो जो बातें कहीं है उन सबको मैं करूंगी।

इसके बाद वह वार वार मुझको प्रेमसे देखती हुई वहांसे चली गई मैं भी अपने मित्र बन्धुपालके पास आया। उसने मुझे तीस दिन बाद आपके दर्शन होनेका कहा। अनन्तर हम दोनों अपने घर चले आये।

मैंने जो बालचन्द्रिकासे उपाय बतलाया था उसमें फंसकर

दारुवर्माने बालचन्द्रिकाको अपने यहां बुलाया। उसके यहां जाते समय बालचन्द्रिकाने मेरे पास दूती भेजी जिससे मैं सजधजकर स्त्रीका वेश बना उसके साथ हो लिया। जब दारुवर्माको हमारे आनेकी खबर लगी तो उसने सत्कारपूर्वक अपने शयनागारमें जा हमें बैठाया। नगरनिवासियोंमें बालचन्द्रिकाके ऊपर यक्ष रहता है यह बात अच्छी तरह प्रसिद्ध हो गई थी इसलिये उस बातकी परीक्षा करनेके लिये बहुतसे लोग दारुवर्माके द्वारपर आकर खड़े हो गये। विवेकरहित मदांध दारुवर्माने सुसज्जित शय्यापर हम दोनोंको बैठाकर नाना सुन्दर वस्तुएं भेंटमें दी और थोड़ी देरतक इधर उधरकी बात करता रहा। इसके बाद ज्योंही उसने बालचन्द्रिकाके आलिंगन करनेकी इच्छाकी त्योंही मुझे बड़ा क्रोध आया। मैंने उसे लातों और मुक्कोंसे पीटना शुरु किया अन्तमें जब उसके प्राण निकल गये तो अपने भूषणोंको यथास्थान पहिन कर मैं आंगनमें आया और जोरसे चिल्लाना शुरु किया—'अरे! चलियो! दौड़ियो!! हाय!!! बालचन्द्रिकाके यक्षसे दारुवर्मा मारा जा रहा है। इसे बचाओ।" मेरी इस चिल्लाहटको सुनकर बाहिरसे लोग परस्परमें—"हाय! बालचन्द्रिकापर यक्ष जानकर भी मदांध दारुवर्मा उसमें प्रवृत्त हुआ। उसका उसने फल पाया। ऐसे आदमीके मरनेका शोक करनेसे क्या?" यह कहते हुये मन्दिरमें घुस आये। लोग तो इस प्रकार कोलाहल कर

रहे थे और मैं चालाकीसे बालचन्द्रिकाके साथ वहांसे निकलकर अपने घर चला आया। इस वृत्तान्तके जब कुछ दिन बीत गये तो नगरवासियोंके सामने पूर्वोक्त रीतिसे बालचन्द्रिकाका विवाह कर मैं सुख भोगने लगा। मित्र बन्धुपालने अपने शकुनसे जो दिन आपके दर्शन होनेका बतलाया था उसी दिन आपको ढूंढ़ने नगरसे मैं बाहिर आया और आपको पाकर कृतार्थ हुआ।"

इस प्रकार अपने मित्र पुष्पोद्भवकी भ्रमण कहानी सुनकर राजवाहनने उसे भी अपनी और सोमदत्तकी भ्रमणकथा सुनादी। अनन्तर वह सोमदत्तसे महाकालेश्वरकी आराधना कर स्त्री और परिवारको अपने स्थान पहुंचा देनेको कह पुष्पोद्भवके साथ उज्जयिनी पुरीमें प्रवेश कर गया और पुष्पोद्भवके घर रहने लगा।

---

## पञ्चम उच्छ्वास

एक समय वसन्त ऋतुके दिनोंमें मालवाधिप मानसारकी पुत्री अवन्तिसुन्दरी, बालचन्द्रिका प्रभृति अपनी सहेलियोंके साथ किसी उद्यानमें क्रीड़ा करने गई थी, और वहां किसी

आम्रवृक्षकी शीतल छायामें बैठकर पुष्पादिसे कामकी पूजा कर रही थी, कि वहां अपने मित्र पुष्पोद्भवके साथ परमसुन्दरी अवन्तिसुन्दरीको देखनेकी इच्छासे राजवाहनभी जा निकला। पुष्पोद्भवकी स्त्री बालचन्द्रिकाके पास बुलानेपर ज्यों ही राजवाहन और अवन्तिसुन्दरीकी चार आंखें हुई वे परस्पर कामके बाणोंसे पीड़ित होने लगे। एक दूसरेके सौन्दर्य्यको मन ही मन प्रशंसाकर वे दोनो रागी अनेक कामजन्य हावभाव दिखाने लगे और परस्परमें वार्तालाप करनेकी इच्छा रहनेपर भी लज्जा आदिसे कुछ न कर सके। बालचन्द्रिका इन दोनोंके मानसिक भावको ताड़ गई इस लिये सबलोगोंके समक्ष राजवाहनका असली परिचय देना उचित न समझ बोली —"भर्तृदारिके! यह समस्त कलाओंमें प्रवीण औषधिको जाननेवाला ब्राह्मणकुमार है, इसे देवताओंका सान्निध्य करा देना आता है। इसीलिये सत्कारपूर्वक इसको बुलाकर बैठाइये।"

अवन्तिसुन्दरीने ज्योंही अपने अभिप्रायको प्रकट करनेवाले बालचन्द्रिकाके वचन सुने त्योंही उस कुमारको सादर बुलाकर आसनपर बैठाया और सखीके हाथसे अतर फुलेल पान सुपारी आदि द्वारा खूब सत्कार कराया।

अवन्तिसुन्दरीके इस प्रकार सत्कार करनेसे राजवाहनको अधिक सन्तोष हुआ। वह विचारने लगा—'अवश्य ही यह मेरी पूर्वजन्मकी स्त्री यज्ञवती है। अन्यथा इसमें मेरा इतना

अनुराग होना सर्वथा असम्भव है। शाप देनेके बाद तपस्वीने अग्रिमजन्ममें भी जातिस्मरण रहनेकी बात जो कही थी वह हम दोनोंको कही थी। इसलिये पुनः उसे प्रकट करनेके लिये कुछ सङ्केत करना ठीक है।" इसी अवसरमें एक मनोहर राजहंस स्वच्छन्द क्रीड़ा करता हुआ वहां आ निकला उसे पकड़नेके लिये राजपुत्रीने बालचन्द्रिकासे कहा है यह देखकर वचनकुशल राजवाहन अपने अभिप्रायको सिद्धार्थ बोला—

"सखि! पहिले शांब नामका एक राजा अपनी यज्ञवती नामक स्त्रीके साथ विहार करनेकी इच्छासे एक सरोवर पर गया था। वहां लोहित कमलोंके पास सोता हुआ एक राजहंस उसे दिखाई पड़ा। धीरेसे समीप जाकर राजाने पकड़ उसके पैर बिसतन्तुसे बांध दिये और अनुराग पूर्व्वक अपनी स्त्रीसे कहा—प्रिये! देख, मैंने इस राजहंसके पैर यद्यपि बांध दिये हैं तो भी यह मुनिके समान शान्त है इससे मनमानी क्रीड़ाकर।" राजाके इस वर्त्तावसे क्रुद्ध हो राज-हंसने शाप देकर कहा—"राजन्! तुमने अपने राज्यके मदमें मत्त हो जो अनुष्ठान परायण होनेसे परमानन्दके अनुभव करनेवाले मुझे विनाही कारण बाधा है इस पापसे तुम्हें अपनी प्रियाका वियोग सहना पड़े।" तपस्वी राजहंसकी यह शापप्रयुक्त वाचा सुन अपनी प्यारीके वियोगको न सह सकनेके कारण शांब उदासीन हो प्रणाम करके बोला—

"महाभाग! मुझे क्षमा कीजिये। मैंने अज्ञानवश आपका अपराध किया है।" शांबकी इस दीन प्रार्थनाको सुन उस तपस्वीका दिल पिघल गया। उसने कहा—'अच्छा! राजन्! इस जन्ममें तुम्हें मेरे शापका फल न होगा। परन्तु मेरे वचन निरर्थक नहीं जाते इसलिये इससे आगेके जन्ममें तुमने जो मेरे दो मुहूर्त्ततक पैर बांधे है उसके फलमें दो महीनेतक तुम्हारे पैर भी सांकलसे बद्ध होकर रहेंगे और उतने ही दिनोंतक रमणीका वियोग भी सहना पड़ेगा उसके बाद फिर बहुत समयतक राज्यसुखका भोग करोगे एवं इस जन्मकी बातें भी उस समय तक याद रहेंगी।" इस लिये तुम्हें इस हंसको न बांधना चाहिये।"

राजवाहनकी इस पूर्वकथाको सुनकर अवन्तिसुन्दरी भी अपने पूर्व वृत्तान्तसे प्रतिबुद्ध हो गई। उसने राजवाहनको अपना पूर्वपति समझा इसलिये वह सरागहो मुस्कराकर बोली—'सौम्य! पहिले जो शांबने यज्ञवतीके कहनेसे हंसके पैर बांधे सो पण्डित ज्ञानी लोग भी स्त्रियोंके कहनेसे अकार्य्यकर बैठते हैं।" राजपुत्र और राजपुत्रीकी इस प्रकार परस्पर प्रेमकी वार्त्तायें हो रहीं थी कि इतनेमें मालवाधिपतिकी पत्नी अपने नौकर चाकरोंसे परिवृत हो पुत्रीकी क्रीड़ा देखनेके लिये उस जगह आई। राजमहिषीको दूरसे ही आते हुये देखकर बालचन्द्रिकाने हाथके इशारेसे रहस्य प्रकट हो न जाय इसलिये पुष्पोद्भव और राजवाहनको वृक्षोंकी झाड़ीमें

छिपा दिया मानसारकी पत्नी थोड़ी देरतक अपनी पुत्रीकी क्रीड़ाओंको देखती रही पश्चात् पुत्रीसहित अपने महलकी तरफ चली गई। जिस समय अवन्तिसुन्दरी अपनी माके साथ जाने लगी तो कुमार राजवाहनको लक्ष्यकर राजहंससे बोली—'राजहंसकुलतिलक! आप मेरे पास स्वयं पधारे थे परन्तु मैं असमयमें ही परवश हो आपको वहां छोड़कर अपनी माके संग जा रही हूं। इसलिये आप अपने मनको मलिन न करना।"

अपने घर पहुंचकर अवन्तिसुन्दरीको राजवाहनके वियोगसे अधिक पीड़ा होने लगी। वह उसके विरहमें दिनपर दिन सूखने लगी। उसकी इस अवस्थासे पासमें बैठनेवाली सखियां घबड़ा गईं। वे नाना तरहसे उसका उपचार करने लगीं। जब किसी प्रकार भी उसकी दशा न सुधरी तो विचारी बालचन्द्रिकाको बड़ी ही चिन्ता हुई। वह किंकर्त्तव्य-विमूढ़ हो गई। यह देखकर विरहाग्निकी तीव्र ज्वालासे अपने अधरपल्लवको म्लान करती हुई अवन्तिसुन्दरी बोली—'प्रियसखि! कामको जो लोग पञ्चबाण कहते हैं वह मिथ्या है। इस समय वह मुझे अपने असंख्य तीक्ष्ण बाणोंसे घायल कर रहा है। जो जो:उसके शान्त करनेके लिये तुम सब उपचार करती हो उनसे उसका बल बढ़ता ही है कम नहीं होता। मेरे इस रोगका नाशक एक वही उद्यानमें दृष्ट राजकुमार है, परन्तु उसका मिलना सर्वथा असम्भव है।"

बालचन्द्रिकाने जब अवन्तिसुन्दरीकी यह हृदयव्यथा सुनी तो उसने अपने मनमें राजवाहनके साथ शीघ्र उसका संयोग करा देना ही योग्य समझा, इसलिये वह अपनी जगह पर सुचतुर सखियोंकी राजपुत्रीकी रक्षामें नियुक्त कर स्वयं राजवाहनके घर पहुंची।

राजवाहन भी अवन्तिसुन्दरीके विरहमें कामव्यथासे व्यथित हो पुष्पोद्भवके साथ उसकी बातें कह रहा था। इतनेमें बालचन्द्रिका भी पहुंची। उसे देखकर सन्तुष्टमन हो राजवाहनने अपनी प्यारीकी खबर पूछी। उत्तरमें अवन्तिसुन्दरी द्वारा भेजे गये पानको देकर बालचन्द्रिका बोली—

देव! जबसे अवन्तिसुन्दरीने आपको देखा है तभीसे कामके बाणोंसे वह जर्जरित हो दिनपर दिन म्लान हो रही है। आपके पुनर्दर्शनकी इच्छासे उसने स्वयं पत्रिका लिखकर दी है। लीजिये और इसे वांचिये।

राजकुमार अपनी प्यारीके पत्रको सादर हाथमें ले वाचने लगे। उसमें लिखा था—'सुभग! आप कुसुमके समान सुकुमार है, लोकमें प्रशंसनीय हैं। आपके अप्रतिम रूपपर मेरा मन मुग्ध हो गया है इसलिये आप भी मेरे पर कृपा कीजिये।'

इस प्रकार पत्र पढ़ चुकनेके बाद राजवाहनने बालचन्द्रिकासे कहा—'सखि! तुम मेरे परममित्र पुष्पोद्भवकी वल्लभा हो। और तुमही उसकी सर्वोत्कृष्ट प्यारी सखी हो। इस कार्यमें

तुम्हारा ही चातुर्य्य सर्वप्रधान है। तुम जो कुछ कहोगी उसे मैं निःसन्देह करूंगा। उस नतांगीने मेरी अपने पर कृपा चाही है। परन्तु जब मैंने उसे उद्यानमें देखा था तब ही उसने मेरे मनको हर लिया था और फिर अपने घर चली गई थी। अपने और मेरे मनकी अनुरागताको वह ही स्वयं जानती है। कन्याके अन्तःपुरमें प्रवेश करना अत्यन्त कठिन है इसलिये उससे कहना कि मैं उचित उपायों द्वारा दो एक दिनमें अवश्य उससे ही मिलूंगा। बालचन्द्रिके! शिरीष-कुसुमके समान कोमलांगी उस राजपुत्रीका तुम सब लोग जिस तरह किसी प्रकारकी बाधा न हो उस प्रकार उपचार करना।"

राजवाहनके इस सन्देशेको लेकर सन्तुष्ट हो बालचन्द्रिका अन्तःपुर चली गई और राजवाहन भी अपनी प्रियाके वियोगसे खिन्न चित्तको प्रसन्न करनेके लिये उद्यानकी तरफ चला गया। उद्यानमें पहुंचकर राजपुत्र विरहव्यथाको न सह सकनेके कारण इधर उधर घूमने लगा। इतनेमें उसे एक मनोहर दीप्तवेशका धारक ब्राह्मण अपने पास आता दिखलाई पड़ा। उसके समीप आनेपर राजवाहनने पूछा—

'आप कौन हैं? और किस विद्यामें निपुण हैं? उत्तरमें उसने कहा—'मेरा नाम विद्येश्वर है। मैं इन्द्रजाल विद्याको जानता हूं। नाना देशोंमें राजा लोगोंके मनको प्रसन्न करता करता मैं आज ही इस उज्जयिनीमें आया हूं।

इसके बाद मुस्कराकर वह बोला—'कृपया कहिये आपके इस सुन्दर शरीरमें पांडुमा कैसे आगई है?' आगन्तुक ब्राह्मणके ऐसे वचन सुन पुष्पोद्भवने अपने मित्रके अभीष्टकी सिद्धिके लिये इन्द्रजाल एक अच्छा उपाय समझकर कहा—

"महाशय! सज्जनोंकी आभाषण मात्रसे मित्रता हो जाती है। इस लिये हम आप बहुत देरतक बातचीत करनेसे मित्र हो गये हैं! और मित्रोंसे कुछ भी बात छिपाने लायक नहीं होती अतः आपसे इसका कारण बताये देते हैं कि—यह हमारा परम मित्र वसन्तोत्सवके समय इस उद्यानमें आया था। यहां मालवनरेशकी पुत्रीको देखकर अकस्मात् उसके प्रेममें बद्ध हो गया। वह पुत्री भी इसे जी जानसे चाहती है, परन्तु दोनोंका संयोग होना बहुत कठिन है। इस लिये रातिदिन उसीके उपाय सोचते रहनेसे इसकी यह दशा होगई है।"

पुष्पोद्भवके मुखसे राजवाहनकी कृशताका वास्तविक हाल जानकर विद्येश्वरने कहा—"देव! जब मैं आपका अनुचर मौजूद हूं तब किसी प्रकारकी चिन्ता न करनी चाहिये। मैं अपनी इन्द्रजाल विद्याके प्रभावसे नगरनिवासियों और मालवेन्द्रके सामने ही आपका उस राजपुत्रीके साथ विवाह कर दूंगा। परन्तु यह बात पहिलेसे किसी सखी द्वारा उस कन्यासे कहलवा रखना चाहिये।" राजवाहनने जब अपने अभीष्टकी सिद्धिका सरल उपाय देखा तो उसे बड़ी खुसी

हुई। उसने विद्येश्वरको बहुतसा पारितोषिक दिया और जिस किसी तरह रात विताई।

दूसरे दिन अपने कथानुसार ऐन्द्रजालिक अपने समस्त शिष्यमण्डल और पिच्छिका सहित राजद्वार पहुंचा। द्वार-पालके मुखसे उसका आगमन सुन मालवेशने अपनी प्रसन्नता प्रकटकी और बुलाकर उसे खेल दिखानेकी आज्ञा दी। राजाकी आज्ञासे विद्येश्वरने अपनी विद्या द्वारा खेल दिखाने प्रारम्भ किये। शिष्यलोग वाजे वजाने लगे। उनके शब्द श्रवण कर अन्त:पुरकी स्त्रियां सकौतुक खेल देखने आईं। जब सबलोग एकत्र हो गये और उनके मन राग रागिणियोंके सुननेमें मग्न होगये तो ऐन्द्रजालिकने अपनी पिच्छिका घुमाई और थोड़ी देरके लिये आंखे मींचली।

इसके बाद विषमी विषको उगलते हुये सर्वत्र सर्वत्र सर्प ही सर्प दीखने लगे। उनको अपनी चोचोंसे पकड़कर आकाशमें उड़ते गृध्र दृष्टिगोचर होंने लगे। इसके बाद उस ब्राह्मणने नरसिंह द्वारा हिरण्यकशिपु दैत्यका विदारण दिखलाया और इस प्रकार समस्त सभाको आश्चर्य्यान्वित कर दिया।

अन्तमें जब समस्त खेल विद्येश्वर दिखला चुका तो मालवेश्वरसे नम्र हो बोला—महाराज! खेल खतम हो चुका परन्तु अवसानमें एक शुभ दृश्य दिखलाना चाहिये, यदि आपकी आज्ञा हो तो आपकी पुत्रीका शुभ विवाह एक राजलक्षणोंसे लक्षित राजपुत्रके साथ

करा दिया जाय।" ऐन्द्रजालिककी यह प्रार्थना सुन मालवेश्वरने कौतुकमें आकर अपनी सम्मति देदी। राजाकी अपने अनुकूल अनुमति पाकर विद्येश्वरको परमानन्द हुआ। उसने समस्त लोगोंको मोहनेवाला अञ्जन अपनी आंखोमें डाला और चारो तरफ दृष्टि घूमा दी। अब तो उपस्थित सभ्यमण्डली उसे वास्तवमें इन्द्रजाल समझकर कौतुकसे देखने लगी। पूर्वमें ही समस्त संकेतोंसे सूचित राजपुत्री वस्त्र आभूषणोंसे सुसज्जित हो वहां आई और मन्त्र तन्त्र पूर्वक अग्निकी साक्षीमें राजवाहनके साथ विवाह हो गई। जब समस्त वैवाहिक क्रियायें हो चुकीं तो अन्तमें विद्येश्वरने कहा—हे समस्त इन्द्रजाल निर्मित पुरुषो! तुम अपने अपने स्थान जायो।' यह सुनकर मायानिर्म्मित समस्त पुरुष चले गये और राजवाहन भी पूर्वसे ही निश्चित किये गये उपाय द्वारा कन्यांतःपुरमें घुस गया।

विद्येश्वरके चातुर्य्यसे प्रसन्न हो मालवेश्वरने उसे बहुत सा धन दे विदा किया और स्वयं भी अन्तःपुरमें चला गया।

अवन्तिसुन्दरीके साथ इस प्रकार चतुराईसे विवाह कर राजवाहन परमानन्द भोगने लगा। उसने उसकी क्रम क्रमसे लज्जा दूर की और चौदह भुवनका चित्त हारी वृत्तांत सुनाया!

---

# उत्तरपीठिका।

## प्रथम उच्छ्वास।

अवन्तिसुन्दरी राजवाहनके मुखसे समस्त भुवनोंके वृत्तांतको श्रवण कर परमानन्द हुई। उसने आश्चर्य्यान्वित हो कहा—"प्रिय! आपके प्रसादसे मेरे श्रवण आज कृतार्थ हुये। आपने मेरे हृदयमन्दिरको अज्ञानांधकार नाशक अपूर्व दीपकसे प्रकाशित कर दिया। आपके इस अनुग्रहका बदला मैं कैसे चुकाऊं? मेरे पास जितनी वस्तुयें हैं वे सब आपकी ही हैं उन्हें देकर आपके उपकारका बदला चुकानेका मुझे क्या अधिकार? अथवा मेरी इच्छाके विना आलिङ्गनादि न कर सकनेके कारण मेरा भी कुछ न कुछ अधिकार है ही।" इसके बाद उसने आलिङ्गनादि कर अपने प्रियकी आज्ञाका अनुवर्त्तन किया।

सुरतके खेदसे खिन्न होकर जब वे दोनों दंपती सो गये तो उन्होंने स्वप्नमें मृणालतंतुसे पैरमें बन्धा हुआ एक हंस देखा। उसे देखकर उन दोनोंकी आंख खुल गई और राजकुमारको चांदीकी सांकलसे पैरमें बद्ध पाया। राजवाहनकी यह दशा देखकर अवन्तीसुन्दरीके हृदयमे एकदम धक्का पहुंचा वह आर्त्तस्वरसे बलपूर्वक रुदन करने लगी। उसका उस हृदयभेदी रुदनको सुनकर समस्त कन्यांतःपुर दहल उठा।

वह उसके इस शोकमें एकत्र होकर महादुःख मनाने लगा। इस अशांतिके समयमें किसी भी बाहिर भीतरके मनुष्यकी कन्यांतःपुरमें प्रविष्ट होनेकी मनाई न रही इसलिये सब लोग निःशङ्क हो घुसने लगे। राजवाहनकी वह अवस्था देख जो लोग चण्डवर्माके विरोधी थे उनसे न रहा गया। शीघ्र ही उसके पास जा उन्होंने समस्त वृत्तांत जा सुनाया। अवन्ति-सुन्दरी और राजवाहनके चरित्रको सुनकर चण्डवर्माका स्वभाव चण्ड हो गया। वह शीघ्र ही अन्तःपुरमें पहुंचा और वहां राजकुमारको अपने भाईके मारनेवाली बालचंद्रिकाके पति पुष्पोद्भवका मित्र समझ कर उसकी आंखोंसे आग बरसने लगी। वह क्रोधसे उन्मत्त हो नाना सङ्कल्प विकल्प करने लगा। उसने सोचा—हाय! मुझ सरीखे श्रेष्ठपुरुषकी अवमानना कर यह अवन्तिसुन्दरी कैसे इस सामान्य पुरुषमें अनुरक्त हो गई। अच्छा! इसका इसे आज अच्छी तरह मजा चखाऊंगा। इसके पतिको आज ही शूलिपर न चढ़ा दिया तो मेरा नाम ही क्या है।" इस प्रकार नाना तरहसे मनमें बुर बूराते हुए चण्डवर्माने शीघ्र ही जोरसे राजकुमारका हाथ पकड़कर उसे खींच लिया। राजकुमार स्वभावसे ही धीर था, विपत्तियोंको सहनशीलतासे सह लेता था इसलिये इस आपत्तिको भी उसने भाग्यकी आपत्ति समझी और अवन्ति-सुन्दरीको लक्ष्यकर यह कहते हुये कि—

'हंसगामिनि! उस हंसकी कथाको यादकर दो महीने

तक किसी प्रकार धैर्य्य रख विना किसी विरोधके शत्रु चण्डवर्माके वश हो गया।

जब अवन्तिसुन्दरीके माता पिताने उसके पतिकी यह वात सुनी तो उन्होंने चण्डवर्मासे कहकर राजकुमारके प्राणोंकी तो रक्षा करा दी, परन्तु सर्वथा उसे विपत्तिसे शून्य न करा सके! चण्डस्वभावी चण्डवर्माने कैलासपर तप तपनेवाले दर्पसारके लिये यह वृत्तांत कहला भेजा और उसकी आज्ञासे राजवाहनके मित्र पुष्पोद्भवके समस्त धनको हरणकर उसके कुटंबको तो कारागारमें ठूंस दिया। एवं सिंहके समान शूरवीर निर्भीक राजवाहनको लड़कीके एक पींजरेमें बन्द कर दिया। यद्यपि दुष्ट चण्डवर्मा ऐसी अवस्थामें भी उस राजपुत्रको खाना पीना कुछ न देता था तोभी शिरके केशोंमें बंध हुई प्रभावशाली मणिसे उसको कोई किसी तरहकी बाधा न होती थी।

एक समय अङ्गदेशके अधिपतिसे चण्डवर्माने उसकी लड़की मांगी थी, परन्तु उसने उसके लिये सर्वथा मनाई करवा भेजी। इसलिये क्रुद्ध हो चण्डवर्मा सैन्यके साथ युद्ध करनेके लिये चंपापुरीकी तरफ रवाना हो गया। साथमें दूसरेका अविश्वासकर वह राजवाहनको भी ले गया।

शत्रुको अपने ऊपर चढ़ा आया जान अङ्गदेशाधिपति सिंहवर्मासे भी न रहा गया। वह भी सैन्यसे सुसज्जित हो रणक्षेत्रमें आडटा। दोनों पक्षोंका घोर युद्ध होने लगा।

युद्धमें सिंहवर्माकी सैन्य एक एक कर कटने लगी और अन्तमें यहां तक हुआ कि चण्डवर्माने पास आकर सिंह-वर्माको अपने बलवीर्यसे पकड़ लिया। चण्डवर्मा सिंह-वर्माकी पुत्री अम्बालिकापर आसक्त था, वह उसके सौन्दर्य्यपर इतना लट्ट था कि संसारकी समस्त स्त्रीयोंमें उसे ही सौन्दर्य्यकी पराकाष्ठापर पहुंची हुई मानता था। इसलिये उसके पिताको उसे प्राणोंसे वियुक्त कर केवल कारागारमें बद्ध कर दिया।

चण्डवर्माने अपने विवाहका शुभ मुहूर्त्त दिखलानेके लिये ज्योतिषियोंको बुलाया और उन्होंकी सम्मत्यनुसार उसी रात्रिकी अन्तिम प्रहरमें विवाह होना निश्चित ठहरा। लग्नकी वेला समीप होनेसे शीघ्र शीघ्र मङ्गल विधियां होने लगी। इस समयमें कैलासपर्वतसे दर्पसारका सन्देशाले रणजङ्घ नामका एक दूत आया और उसने आकर कहा—

"अयि मूढ़! कन्यांतःपुरको दूषितकर महापाप करनेवाले पापीपर भी क्या दया दिखलाई जाती है? वह राजा तो बुड्डा हो गया है, बुढ़ापेसे उसकी बुद्धि बिगड़ गई है जो दुश्चरित जामाताकी पक्षमें बोलता है। क्या तुम्हें भी उनकासा करना चाहिये। बिना ही किसी प्रकारका विलम्ब किये कामोन्मत्त उस पुरुषका वध कर डालो और उसकी सूचना देकर मेरे कानोंको सोत्सव करो।' वह दुष्ट कन्या और उसका छोटा भाई कीर्त्तिसार भी खाली न बचने पावे

उन दोनोंको भी पैरोंमें बेड़ियोंसे कसकर कारागारमें बन्द कर दो।"

चण्डवर्माने ज्यों ही दर्पसारका यह संदेश सुना उसने अपने पार्श्ववर्त्ती नौकरोंको आज्ञा दी। "देखो! प्रातःकाल ही उस दुष्ट कन्यांतःपुरदूषक पुरुषका राजभवनके द्वारपर लाकर उपस्थित करना और चण्डपोत नामका जो मदोन्मत्त विशाल हाथी है उसे भी वहां लाकर खड़ा करना। जिस समय मैं विवाह कर चुकूंगा उस समय उस हाथीपर चढ़ क्रीड़ा करूंगा और उसके पैरोंसे ही उसे तथा उसको सहायताके लिये आये हुये अन्य पुरुषोंको भी मार गिराऊंगा।"

दूसरे दिन प्रातःकाल हुआ। चण्डवर्माकी आज्ञानुसार राजवाहन और मत्त हाथी दोनों राजांगनपर उपस्थित किये गये। परंतु भाग्यवश उसी समय उसके पैर सांकलसे अकस्मात् खुल गये। सांकल अप्सराको रूप धारणकर—हाथों जोड़ बोली—

"देव! मेरी तरफ कृपा दृष्टि कीजिये। मैं सुरतमंजरी नामकी सोमरश्मिकी पुत्री हूं। मैं एक समय आकाशमें जा रही थी कि कमलोंके लोभी राजहंसोंमेंसे एक राजहंस मेरे मुखको कमल समझकर मेरी तरफ झपटा! मैं उसकी इस चेष्टासे भीत हो उसे दूर भगानेकी चेष्टा करने लगी। इसी बीचमें मेरी असावधानता और शरीरके संचलन संहार

यष्टि मेरे गलेमेंसे निकल पड़ी। दैवयोगसे वह हिमवान् पर्व्वतके एकला लावमें स्नान करते हुये मार्कण्डेय महर्षिके शिरपर गिर पड़ी। उसकी चोटसे पीड़ित हो महर्षिने क्रोधमें आकर मुझे "जा! ज्ञानरहित हो धातुकी होना" ऐसा शाप दिया। महर्षिके इस असत्य शापको सुनकर मैंने उनको वहुतसी अभ्यर्थनाकी जिससे प्रसन्न होकर मुझे आपके चरण-कमलोंमें दो महीनेतक बद्ध कर पुनः तदवस्थ होना रहनेका आदेशकर पांचों इन्द्रियोंमे चेतनताका वचन दे दिया।

मैं अपने महापाप और महर्षिके शापसे चांदीकी सांकल हो गई। एकदिन इक्ष्वाकुवंशीय वेगवानके पौत्र मानसवेगके पुत्र वीरशेखर नामक किसी विद्याधरने कैलास पर्व्वतपर मुझे देखा और उनने उठाकर अपने अधीन कर लिया। इसके वाद वह वीरशेखर अपने पिताके वैरको निभानेकी इच्छासे विद्याधरचक्रवर्त्ती वत्सराजके पुत्र नरवाहनदत्तका अपकार करनेके लिये वहीं कैलासपर तप तपते हुये दर्पसारको सर्वथा योग्य समझकर उससे जा मिला। दर्पसार और उस विद्याधरको परस्परमें खुब मित्रता हो गई। यहांतक कि प्रेममें आकर दर्पसारने अपनी वहिन अवन्तिसुन्दरीका प्रदान उसके लिये स्वीकार कर लिया।

एक दिन रात्रिको मनोहर श्वेतचांदनी छटक रही थी आकाश सर्वथा निर्मल हो गया था कि अजितेन्द्रिय वीर-शेखरकी अपनी भावी प्रियतमा पत्नीके देखनेकी इच्छा हुई।

वह शीघ्र ही अपनी विद्याके जोरसे कन्यान्तःपुरमें प्रवेशकर गया और तिरस्करिणी विद्यासे छिपकर सब वृत्तान्त देखने लगा तो आपकी गोदमें सानन्द सोती हुई अवन्तिसुन्दरीको पाया। अपनी भावी प्रियतमाके इस व्यवहारको देखकर वीरशेखरके क्रोधका ठिकाना न रहा। आपके प्रभावसे अन्य कुछ अपकार न कर सकनेके कारण उसने आपके पैरोंमें मुझको बांध दिया और वहांसे अपने अभीष्ट स्थानको ओर चलता बना। आज मेरा शाप पूर्ण हो चुका है। आपको दो महीनेतकका ही पारतन्त्र्य था इस समय आप सर्वथा स्वाधीन हैं। कहिये! आपको क्या आज्ञा है? मैं उसे सब तरहसे करनेके लिये तैयार हूं।"

देवांगना रूपधारिणी सांकलकी यह जीवन कहानी सुनकर राजवाहनने उससे अपनी प्यारी अवन्तिसुन्दरीके पास जाकर यह वृत्तान्त सुनानेको कहा। और तदनुसार वह वहांसे चली भी गई।

इसी समय "अरे! किसी अतिसाहसी चोरने अम्बालिकाके पाणिको स्पर्श करते ही अपनी तरफ जबरन खींचकर चण्ड-वर्मा मरा डाला और वह सैकड़ों मुर्दोंसे राजमन्दिरको भरता हुआ घूम रहा है।" इत्यादि वचन सुनाई पड़ने लगे। राजवाहनने जब यह बात सुनी तो वह शीघ्र ही चण्डपोत हाथीपर उसके महावतको हटाकर बैठ गया और राजभवनके भीतर जा उच्चस्वरसे बोला—"अरे! जिस महा-

पुरुषने इस अद्भुत कार्य्यको किया है वह यहां आवे और मेरे साथ इस हाथीपर बैठे। मेरे पास आनेवालेको कोई नहो क्षति पहुंचा सक्ता।" पराक्रमकारी पुरुषने जब यह सुनी तो वह शीघ्र ही पास आया और नम्रतापूर्वक हाथीपर चढ़ने लगा। चढ़ने समय जब राजवाहनने उसे पहिचानातो हर्षसे 'अये! मेरे मित्र अपहारवर्मा' ऐसा कहकर उसका आलिङ्गन किया और अपने पीठ पिछार उसे बैठा लिया। हाथीपर सवार हो अपहारवर्मा शत्रु सैन्यको शीघ्रतासे संहार करने लगा और सैकड़ों विरोधियोंको पृथ्वीपर पछाड़ पछाड़ डालने लगा। इतने मैं अन्य भी बहुतसी सेना आगई और वह भी इसका साथ देने लगी।

अनंतर एक सुंदर डील डौलका युवा हाथीपर चढ़कर राजवाहनके पास आया और पूर्वमें अपहारवर्मा द्वारा बताये गये हुलियासे राजवाहनको परिचानकर प्रणाम करने लगा, इसके बाद अपहारवर्माकी तरफ दृष्टिकर बोला—

'मित्र! आपकी बतलाये हुये उपायसे अंगेश्वर सिंहवर्माकी सहायता करनेके लिये समस्त राजालोग आ गये है। शत्रुसैन्य प्रायः हत हो चुका है। अब अन्य क्या कर्त्तव्य है कहिये?" आगंतुककी यह बात सुनकर हर्षित हो अपहारवर्मा बोला—

'देव! यह मेरा परम मित्र है। इसका नाम धनमित्र

है। इसको मुझेही समझिये। इसीने अंगराजको कैदसे छुटाया है, इसीकी सहायतासे उसके सैन्य और कोष ( खजाना ) सुरक्षित हुये है। यदि कोई हानि न होतो उन हमारी पक्षके राजाओंके साथ एकांतमें आप बैठिये और इसकी सेवा ग्रहण कोजिये! अपहारवर्माकी उपयुक्त बात सुनकर राजवाहनने “अच्छा! जैसी तुम्हारी इच्छा।” कहकर अपना हाथी निर्दिष्ट मार्गसे गांवकी वाहिर तरफको वढ़ाया और गंगाजीके किनारे किसी विशाल वट वृक्षकी छायामें जाकर खड़ा किया। हाथीपरसे पहिले अपहारवर्मा उतरा और उसने राजकुमारके बैठनेके लिये भूमि साफ कर दी। इसके वाद हाथीसे उत्तरकर उसपर राजवाहन बैठे। थोड़ी ही देरवाद उपहारवर्मा, अर्थपाल, प्रमति, मित्रगुप्त, विश्रुत, मिथिलेश, प्रहारवर्मा, काशीके अधिपति कामपाल और चंपाके स्वामी सिंहवर्माके साथ साथ धनमित्रने आकर राजवाहनको प्रणाम किया। यह देख राजवाहनने भी “आहा! आज मेरे समस्त मित्रगण मिलगये यह दिन बड़ा ही भाग्यका है।” कहकर उन सबका यथायोग्य सत्कार किया। मित्रोंसे बतलाये गये काशीपति, मिथिलेश्वर और अंगराजको उसने पिताके समान पूज्य दृष्टिसे देखा। उन महाराजाओंने भी परम हर्षसे पुलकित हो उसका आलिङ्गन किया। जब परस्परमें प्रीतिकी कथायें होने लगी तो राजपुत्रने अपनी और सोमदत्त तथा

पुष्पोद्भवकी भ्रमण कहानी सुनादी। एवं अन्य मित्रोंसे क्रमशः कहनेका प्रस्ताव किया। जिसमें कि अपहारवर्मा सबसे पहिले सुनाने लगे।

उत्तरपीठिकाकी प्रथमोच्छ्वास ॥ १

## द्वितीय उच्छ्वास।

देव! जिस समय आप ब्राह्मणके उपकार करनेके लिये गये तो हम सबलोग आपको ढुंढ़नेके लिये प्रयत्न करने लगे। अन्यमित्रोंके समान मैं भी पृथ्वीपर इधर उधर घूमते लगा। एक समय तपके प्रभावसे दिव्य ज्ञानको प्राप्त हुये मरीचि नामक वनवासी महर्षिकी मैंने बड़ी ही प्रशंसा सुनी। इस लिये आपके निवासस्थानका जाननेकी इच्छासे मैं उनके पास चंपाके बाहिर गंगातटपर पहुंचा। वहां जाकर मैंने आम्रवृक्षकी छायामें एक उद्विग्नचित्त उदास तपस्वीको बैठा देखा। मुझे देखकर उसने मेरा अतिथिके समान उचित सत्कार किया और थोड़ी देरीतक विश्रांतिकर चुकनेके बाद मैंने उससे पूछा—'महाशय! मरीचि भगवान्‌की बड़ी ही प्रशंसा सुनी है।

उन्हें लोग दिव्यज्ञानी बतलाते है ; मेरे एक परम मित्रका मुझसे वियोग हो गया है इस लिये उसके विषय में मुझे कुछ पूछना है।" उत्तरमें वह तपस्वी गरम श्वास लेकर बोला—

'हा ! पहिले इस आश्रममें ऐसा ही एक मुनि थे। उनके पास एक दिन काममंजरी नामक युवती वेश्या वैराग्यपूर्व्वक मस्तक नमा बैठती ही जाती थी कि इतनेमें ही उसका पिछार रोता चिल्लाता आर्त्तनाद करता माता आदि परिवार भी आ पहुंचा। गणिकाकी यह दशा देख दयालु तपस्वीने उससे इस समस्त चरित्रका कारण पूछा। उत्तरमें गणिका काममंजरी विषादयुक्त हुयेके समान ऊपरी वैराग्यको दिखलाती हुई बोली—

"भागवन् ! इस संसारके सुख बड़े ही भयंकर है। उनके दुःखसे दुःखी हो मैं आपकी शरणमे आई हूं। आपके चरण-कमलोंमें अद्भुत शक्ति है। उनके प्रभावसे पीड़ितोंकी पीड़ा शीघ्र ही दूर भगजाती है।"

इसके बाद काममंजरीकी मा हाथ जोड़कर मस्तक नमा बोली—भगवन् ! मैंने जो अपराध किया है उसे मैं आपकी सेवामें निवेदन करती हूं, मेरा केवल दोष इतना ही है कि, मैंने इसे गणिकाओंके योग्य कार्य्य करनेको कह था। यह अपने परंपरागत धर्मको छोड़कर केवल रूपमात्र धनवाले आगंतुक एक ब्राह्मणके लड़के में फंसगई थी। उसके सह

पासमें अनुरक्त हो इसने बड़े बड़े धनाढ्योंके पुत्रोंको अपने साथ रमणेसे निषेधकर दिया। जिससे वे लोग और कुटुम्बके सबलोग इससे खिन्न हो गये। इसके इस वर्त्तावको रोखनेको इच्छासे मैंने जब इससे मनाईकी तो यह कुपित हो गई और वनवास धारण करनेके लिये यहां चली आई। यदि यह यहांसे घरको लौटकर न चलेगो यहां हो रह जायगी तो मेरे साथ समस्त परिवार यहां हो विना कुछ खाये पीये प्राण देकर मर जायगा!"

वृद्ध गणिकाके वचन सुन तपस्वीने काममञ्जरीसे कहा—"भद्रे! वनमें रहना बुड़ा हो कठिन है। इस दुःखसाध्य वनवासके स्वर्ग और मोक्ष दो हो फल है। जिसमें मोक्षको प्राप्ति तो आकृष्ट ज्ञानको लाभसे होती है वह तो एक तरहसे तुझें मिला हो नहीं सक्ती। रही स्वर्गकी प्राप्ति। सो अपने अपने परम्परागत कुल कर्म करनेवालोंमें सबको मिला सक्ती है। इसलिये तू जा। और अपनी माताकी आज्ञाका पालनकर कुलकर्मका निर्वाह कर। वनवासका फल स्वरूप स्वर्ग तुझेयों भी मिल जायगा!"

तपस्वीका यह उपदेश सुन काममञ्जरीने उत्तर दिया—"अच्छा! भगवन्! यदि आपके चरणोंको शरणमें रहनेके अयोग्य यह दासी है तो फिर मैं अग्निदेवको शरणमें जाऊंगी और उनकी गोदमें बैठकर हो इस शरीरसे सर्वथा नाना तोड़ डालूंगी।"

काममञ्जरीके इन साह समरे ‘वचनोंको सुन मरीचि कुछ सोचकर वृद्ध गणिकासे बोले—‘अच्छा! इस समय तुम सबलोग अपने घर जाओ। इस पुत्रीको यहां ही रहने दो कुछ दिनपर इस जङ्गलमें रह कर यहांके दुखोंका अनुभव करेगी और हमसे बारुसंबोधी जायगी तो स्वयं उद्विग्न होकर अपने घर पहुंच जायगी।”

काममञ्जरी मुनिकी सम्मतिसे आश्रममें रहकर पुष्प फल आदि द्वारा मुनिके नित्यनैमित्तिक कर्मोंमें सहायता प्रदान करने लगी। मुनि भी उसके इस कृत्यसे प्रसन्न होने लगे। एक समय की बात है कि जब काममञ्जरीने मरीचिको नाना कथावार्त्ताओंसे प्रसन्न कर लिया और अपनी तरफ उनकी कुछ ऋजुता समझली तो वह अपने हावभाव दिखलाती हुई मुस्कराहटके साथ बोली—‘संसार बड़ा ही मूर्ख है जो धर्मके साथ अर्थ और कामकी तुलना करता है।” गणिकाकी यह बात सुन महर्षिने पूछा—‘यह कैसे? तो उत्तरमें विस्तारके साथ वह वर्णन करने लगी और अन्तमें अपने वचनोंसे दृष्टान्तों एवं हेतुओं द्वारा यह सिद्ध कर दिया कि तत्त्वज्ञानी अर्थ और कामका सेवन करते हुये भी कभी धर्मसे विचलित नहीं हो तत्त्वज्ञानके बलसे अधर्म—काम अर्थका सेवन करना भी उनके लिये अधर्म नहीं होता। इसलिये धर्मके समान काम अर्थकी शक्ति बतलाना अज्ञता है।

मुनि गणिकाकी बातोंमें आगये! उसकी लम्बी चौड़ी

वक्तृतासे उनके हृदयमें राग भावका अंकुर फूट आया। वे कामवश हो बोले—अयि विलासिनि! ठीक है। तत्त्वज्ञानियोंका धर्म विषय भोगोंसे खण्डित नहीं होता। परन्तु हमलोग जन्मसे जंगलमें रहनेवाले है, इसलिये उन अर्थ और कामके स्वरूपसे सर्वथा अनभिज्ञ है। अच्छा! तुम्ही बतलाओ! उनका क्या स्वरूप है? और क्या फल है? मुनि मरीचिको अपनेमें अनुरक्त समझ काममञ्जरी बोली—महाराज! अर्थ और कामका वास्तविक स्वरूप विना उपभोग किये न हो मालुम हो सक्ता। उपभोग करनेसे जो सुख अनुभवमें आता है उसका वर्णन करना वचनोंके सर्वथा अगोचर है।" वेश्याके इस प्रकार जादूभरे वचन सुनकर मरीचिका रहा सहा भी यम नियमके पालनका प्रेम दूर भग गया। वे उस सबको सर्वथा जलाञ्जलि दे वेश्याके फन्दमें पड़ गये। वेश्या काममञ्जरीने जब अपना सम्पूर्ण तथा मुनिवर अधिकार देखा तो वह उन्हें साथमें लेकर अपने घर चम्पानगरीमें पहुंची। मुनि उसके घरमें रहकर यथेच्छ कामजन्य सुख भोगने लगे और उसमें लीन होकर अपने धर्मकर्मको मूल ऐसे अनुरक्त हो गये कि उन्हें उसका सहवास छोड़ना एक क्षणके लिये भी असह्य हो गया।

कुछ समयके वाद एकदिन नगरमें मदनमहोत्सव होनेकी डौंढी पिटी। उसे सुनकर समस्त नरनारी निर्दिष्ट स्थानपर एकत्र होने लगे। मुनि मरीचिसे भी इस उत्सवको दिदृक्षा

न रोकी गई। वे भी खुब वस्त्र भूषण आदिसे सुशृंगारित हो उत्सव देखने वेश्या काममञ्जरीके साथ चलदिये और उत्सवके स्थानपर जा पहुंचे। उत्सव स्थल पर चम्पाके अधीश्वर सैकड़ों स्त्रियोंसे वेष्टित हो अपने आमोद प्रमोदमें मग्न थे। जब उन्होंने मुनि मरीचिके साथ वेश्या काममञ्जरीको देखा तो वे मुस्कराकर काममञ्जरीसे बैठने लिये कह। वेश्या भी महर्षिके साथ महाराजको प्रणाम कर सहर्ष एकासनपर बैठ गई।

जब इस प्रकार समस्त सभा एकत्र हो गई तो सभ्य मण्डलीमेंसे एक एक स्त्री उठी और हाथ जोड़कर बोली—

"महाराज! आजसे मैं काममञ्जरीकी दासी हो गई। इसके साथ जो शर्त्तबदी गई थी उसमें मैं हार गई।"

स्त्रीके इन वचनोंसे सभास्थ समस्त पुरुष महर्षि मरीचिके मुखकी तरफ देख देखकर आश्चर्य्य सागरमें डूबने लगे और काममञ्जरीकी वशीकरण सामर्थ्य पर वाह वाहकी गुंजाहट करने लगे। राजाने सब यह समस्त चरित्र देखातो काममञ्जरीपर मुग्ध हो उसने उसके लिये बहुमूल्य अनेक वस्त्र भूषण प्रदान किये।

उत्सव समाप्त हो गया। समस्त लोग अपने अपने घर जाने लगे। काममञ्जरी भी मुनिके साथ सभास्थलसे उठ खड़ी हुई। वेश्या अभी घर भी न पहुंच पाई थी कि मार्गमें ही उसने महर्षिसे नम्र होकर कहा—"भगवन्! आपने सदय

हो इस दासीपर अद्भुत कृपा दिखलाई। अब मेरा मनोरथ सिद्ध हो गया। आप अपने आश्रममें जाइये और पूर्ववत् धर्मकर्मका अनुष्ठान कीजिये।

काममञ्जरीकी इस विरक्तिभरी कटु प्रार्थनाको सुनकर मरीचिको बे हद दुःख हुआ। वे वज्रके समान हृदयमें उसके बाणोंसे आहत बोले—प्रिये! यह क्या बात? तुमने मेरे प्रति ऐसा क्यों औदासीन्य बतलाया? मैंने तो कुछ तुम्हारा अपराध नहीं किया है। महर्षिकी इन भोली बातोंको सुनकर मुस्करा कर कहा—"महाराज! सभास्थलमें जिस स्त्रीने मेरा दासत्व स्वीकार किया था उसके साथ मेरा विवाद हो पड़ा था। उसने एकदिन तिरस्कारकी दृष्टिसे मुझे कहा था कि तू तो ऐसा घमंड करती है, मानो महर्षि मरीचिको तैंने वश कर लिया है।" इसके उत्तरमें मैंने फिर कहा था—अये! वश करनेकी तो क्या बात है? मैं उन्हें अपने घर लाकर रख सकती हूं।" मेरी इस अहङ्कारपूर्ण बातको सुनकर उसने कहा—अच्छा! यदि तू ऐसा कर लेगती, मैं तेरी चिरकालके लिये दासी होजाऊंगी।" बस! महाराज! यह ही मेरा आपके पास जानेका कार्य्य था और वह आपकी कृपासे निर्विघ्न परिसमाप्त हो गया।" महर्षि गणिकाकी यह उक्ति सुन तो और भी अवाक् हो गये एवं कहीं भी जानेका स्थान न होनेसे फिर अपने आश्रममें ही लौट आये। सौम्य! जिस व्यक्तिका उस गणिकाने इस प्रकार प्रतारित

और अनुतापित किया वह मैं ही मरीचि मुनि हूं। उस रमणीने मेरे अन्तरङ्गमें पहिले जिस अनुरागको पैदा किया था उसको एकदम जड़ मूलसे उखाड़कर धिक्कारसे महा वैराग्य उत्पन्न कर दिया है। इस समयमें उसी वैराग्यके सहाये फिर तपस्या करनेमें संलग्न होता हूं। मालूम होता है थोड़े दिन बाद ही फिर मुझमें पहिले कीसी सामर्थ्य हो जायगी और तुम्हारे बन्धुके वृत्तान्तको कहनेमें समर्थ हो जाऊंगा। तुम कुछ दिन चम्पापुरीमें ही रहो।"

देव! तापसकी इस विचित्र कथाको सुनकर मुझे भी आश्चर्य हुआ और उसकी सम्मत्यनुसार वहां ही रहने लगा। थोड़ी ही देर बाद संध्या हो गई। महर्षिके साथ मैंने सायंकृत्य किये और रात्रिको नाना कथा प्रकाशाओं द्वारा समय व्यतीतकर वहां ही रहा। दूसरे दिन प्रातःकाल मरीचि मुनिको वन्दनादिकर चम्पाकी तरफ रवाना हुआ। चलते चलते मार्गमें नगरके पास एक आश्रम दिखलाई पड़ा। उसके बिलकुल पास जबमें पहुंचा तो अशोक वृक्षकी छायामें उसके मूल तल बैठा एक विवर्ण तपस्वी रोता मुझे पाया। मैंने जब उसके इस रोदनका कारण पूछा तो वह बोला—"महाशय! मैं इसी चम्पानगरीके अधिवासी निधि-पालित नामक एक धनाढ्य सेठका पुत्र हूं। मेरा नाम वसुपालित है। मैं अत्यन्त कुरूप हूं, इसलिये नगरके समस्त लोग मुझे विरूपक कहकर पुकारते हैं। इसी नगरमें एक

सुन्दरक नामक परम सुन्दर अन्य पुरुष है, परन्तु वह मेरे समान धनवान् नहीं है। संसारमें सभी तरहके पुरुष होते हैं। इसलिये कुछ युगल दुर्जन पुरुषोंने अपने स्वार्थके साधनार्थ हम दोनोमें परस्पर इस प्रकार करा दिया कि—

एक दिनकी बात है कि किसी उत्सव समाजमें हम दोनोंको लक्ष्य परस्पर एक दूसरेको तिरस्कारके वाक्य बोलते हुये वे धूर्त अन्तमें बोले "अच्छा! इन सब बातोंमें क्या रक्खा है! इसे रहने दो न तो सौन्दर्य्य ही पुरुषत्वका कारण है और न धन ही। जिसको नगरकी समस्त वेश्यायोंमें प्रधान सुन्दरी काममञ्जरी पसन्द करले वह ही सर्वश्रेष्ठ है।"

उन वञ्चकोंकी इस प्रतारणासे प्रतारित और विमोहित हो हमलोगोंने दूत द्वारा वेश्याको बुलाया। वेश्याने आकर सुन्दरकको छोड़ मुझेही पसन्द किया। इस चरित्रको देख सुन्दरक बहुत ही लज्जित हुआ। उसने शर्मसे अपनी गर्दन नीचे करली। उस समय सब लोगोंमें मैं ही सुन्दर कहकर प्रसिद्ध हुआ। मैंने उस प्रशंसाके मदमें मत्त हो अपना समस्त धन वेश्याको ही सुपुर्द कर दिया। घर, महल, मकानात, दास दासी आदि समस्त वस्तुएं मैंने उस ही की कर छोड़ी। अधिक कहांतक कहूं अपने प्राणतक, उसपर न्योछावर करनेके लिये सर्वदा मैं तयार रहने लगा। परन्तु धूर्त्त कपटिनी कृत्रिम प्रेमवाली वेश्या किसीकी भी नहीं होती वह भला मेरी कैसे हो सक्ती थी। उसने थोड़े ही दिनोंके

बाद जब कि मेरा समस्त धन स्वायत्त कर लिया और मेरी निर्धनताकी भी उसने पता पालियाती मुझे अपने घरसे निकाल दूर कर दिया। यह समय मेरे लिये बड़ा ही भयंकर था। दरिद्र और तिरस्कृत होनेके कारण सबलोग मेरा उपहास करने लगे। मैं नगरनिवासियोंके धिक्कार अत्यन्त दुःखित हो संसारकी समस्त विषय वासनाओंको त्यागनेकी इच्छासे इस आश्रममें आया हूं। यद्यपि इस जगह एक मुनिने मुझे कृपाकर मुक्ति पथका उपदेश दिया है, परन्तु उसे सुनकर भी अन्तरङ्गका अन्धकार मेरा दूर नही हुआ है बीच बीचमें संसारकी वासनाओंका स्मरण हो आनेसे हृदयमें महादुःख उत्पन्न होने लगता है। कभी मेरा उन अनायास लभ्य विविध सुखोंकी तरफ ऋजु होने लगता है और यह सोचता है हाय! मैं किस प्रकार निर्विघ्न सुख भोग रहा था अचानक ही वेश्याके फंदमें फंस कैसा होगया। जो मैं दिनमें यथेच्छ दश पांच चार भोजन करना था और हर समय नौकर चाकरोंसे सेवा कराता रहता था वह ही मैं आज इस समय भुखसे पीड़ित हो समस्त दिशा विदिशाओंमे निराशाकी दृष्टिसे दीनके समान देख रहा हूं। हाय! उस दुष्ट गणिकाने मेरी यह क्या दशा कर दी। मैं पहिले ऐसा न समझा था!"

वस! इस प्रकार अपनी समस्त व्यवस्थाको सुनाते सुनाते ही उसका हृदय भर आया। वह हिचक हिचक कर होने लाभ

उस वसुपालितकी यह दशा देख मुझे बड़ी ही कारुण आई। मैंने उससे सहानुभूतिके साथ कहा—

"भाई। तुम्हारा भाग्य खराव था और उसीके अनुसार तुम्हारी बुद्धि भी हो गई इस लिये यह सब हुआ। खैर। वीतीता हि विसारदेके अनुसार पूर्वकी वातोंकी विचार कर अपने मनमें दुःखित मन होओ। तुम थोड़े दिन वहां ही रहो। वह दुष्ट वेश्या तुम्हें अपने आप आकर यहांसे ले जाय और समस्त सम्पत्ति फिरती देदे ऐसा उपाय करुंगा। घवड़ानेकी कोई जरूरत नहीं हैं। तुम धैर्य्य रखो।"

मैं इस प्रकार उस मुग्ध तपस्वीको समझा बुझाकर वहांसे चम्पानगरीमें प्रवेशकर गया। मैंने वहां पहुंचते ही नाना प्रकार चौर जुआरी वेश्यावाज आदि लोगोंकी कथामें सुनीं और उनसे मुझे चौर जुआरियोंसे परिपूर्ण उस नगरीके होनेका विश्वास हो गया; इसलिये मैंने उससे उन्हें विप्लत करनेके लिये चोरी करनेकी ही ठानी। मैंने मनमें सोचा किये नगरके कण्टक स्वरूप पापी इस तरह सीधी साधी रीतिसे न मानेंगे। यदि इनके साथमें इनका साही व्यवहार किया जायगा तो इन्हें मालूम पड़ेगा कि दूसरेके धन चुरानेसे कितना दुःख होता है। वध न किसीके सर्वदा स्थिर नहीं रहता। अनेक प्रयत्न करनेपर भी यह अधिक नहीं ठहरता। इसलिये इस क्षण विनाशीक द्रव्यके लिये दुष्कर्म्म करना सर्वथा अनुचित है।" वस। फिर क्या थां ऐसा विचार होते ही

मैंने चोरी करनेपर कमर कसली पहिले पहिले मैं जुआरीयोंके गोष्ठमें जा सामिल हुआ। वहां मैंने उनकी नाना क्रीड़ायें देखीं। एक जुआरीकी अनभिज्ञता देख मैं कुछ हंस गया तो वह रुष्ट होकर बोली—"क्यों? तूम हमारी हंसी करता हो। अच्छा। आओ। पहिले तेरे ही साथ द्यूत क्रीड़ा डटे।" इसके बाद वह विमर्द्दकनामक द्यूतसभाध्यक्षकी आज्ञा लेकर मेरे साथ बाजीलगाकर जुआ करने लगा। मैंने उसे एकबार होमें छका दिया और सोलह हजार मुद्रायें जीतली। जब हमारा जुआ समाप्त हो गया तो सभाके नियमानुसार आधा हिस्सा सभाध्यक्ष और सभ्योंके देकर मैं वहांसे बाहिर हुआ। सबलोग मेरे उस कृत्यकी प्रशंसा करने लगे। द्यूतसभाध्यक्ष जो मेरे साथ ही सभा गृहसे बाहिर हुये थे मुझे अपने घर बड़े भारी आग्रहसे लिवाले गये। और वहां रहनेके लिये बाध्य करने लगे। मैं भी उनके विशेष आग्रहको देखकर उनके घर ही रहने लगा। एक साथ रहनेसे धीरे धीरे हम दोनोंकी गाढ़ी मित्रता हो गई। मैंने निर्जनमें विमर्दकसे चम्पानगरवासी चोरोंका विशेष वृत्तांत जान लिया तो मैं एकदिन आधी रात्रिके समय चोरीके उपयोगी तरह तरहके अनेक उपकरण लेकर घरसे बाहिर हुआ। मैंने विमर्दकसे एक चोराधिपतिका पहिलेसे ही अनुसन्धान पा रकवा था इसलिये उसके घर जाकर मैंने सेंध खोदना प्रारम्भ किया। और एक बहुमूल्य हार लेकर वहांसे चम्पत हुआ। मार्गमें घरकी ओर

आते हुये मुझे बिजलीको चमकके समान एक जगह कुछ प्रकाश दिखलाई पड़ा। और धीरे धीरे वह मेरी तरफ ही आने लगा। पास आनेपर मुझे मालूम हुआ कि वास्तवमें मैं जिसे प्रकाश समझ रहा हूं वह प्रकाश नहीं है किन्तु एक परम रमणीय युवति स्त्री है। अधिक समीप आनेपर मैंने सदय हो उसके उसके नाम धामका परिचय पूछा। उत्तरमें भीतचित हो गद्गद स्वरसे वह बोली--

"महाशय! कुबेरदत्त नामक एक धनिक वणिक इसी नगरमें रहते हैं। मैं उनकी लड़की हूं। मेरा नाम कुलपालिका हैं। मैं जिस समय पैदा हुई थी तब ही पिताने मेरा वाग्दान इसी नगरके धनाढ्य धनमित्र नाम एक वैश्य-पुत्रके साथ कर दिया था। जब मैं बड़ी हुई और मुझे यह वृत्तांत मालूम पड़ा तो मैं उसीमें समर्पणकर रहने लगी। धनमित्रके कुछ दिन बाद माता पिता दोनो मर गये। इसलिये समस्त पैतृक सम्पत्तिके अधिकारी वे हुये। उनका स्वभाव बड़ा ही दानशील और धार्मिक है। इसलिये दीन दरिद्रोंको समस्त धन समर्पण कर स्वयं दरिद्र हो गये हैं। इस समय जब उन्होंने मेरी उस विवाहके योग्य देखी तो पितासे पूर्व प्रतिज्ञानुसार मेरी याचनाकी पिताने उन्हें निर्धनकर मनाई करदी और अर्थपति नामक एक धनिक व्यक्तिके साथ मेरा विवाह करना स्थिर कर दिया। आज वही अमङ्गल घटना होनेवाली है। इसलिये समस्त लोगोंसे छिपकर

अपने प्रियतम धनमित्रके घरमें बाल्यकालके परिचित मार्गसे जा रही हूं। आर्य! मुझे कृपाकर जानेकी आज्ञा दीजिये। और यह अलङ्कार लीजिये।" ऐसा कहकर उसने मुझे अलङ्कार दे दिया।

उस स्त्रीकी इस दयामयी किन्तु धार्मिक साहससे परिप्लुत बातका सुनकर मेरा हृदय भर आया। मैं दयार्द्र हो बोला—

"पतिव्रते। चल। तुझे तुरे पतिके घर पहुंचा आऊं। इतना कहकर मैं दे चार पैर आगे बड़ा हो था कि पहरेवाले मनुष्योंका एक झुंड लाठी तालवार आदि बांधे लालटेन हाथमें लिये कोलाहल करता हमारी तरफ आता दिखलाइ पड़ा। उसे देखकर वह स्त्री भयसे कांपने लगी। उसकी वह अवस्था देख मैंने उससे कहा—"डरकी कोई बात नहीं है, देख मेरे हाथमें यह खड्ग है इससे उन सबोंके खण्ड खण्ड कर डालुंगा। अथवा एक कामकर मैं तो झुंठ मुंठ मुर्देका समान पृथ्वीपर पड़ा रहता हूं। और तू उदासीन चेहरा बनाकर मेरे पास बैठ जा। जब वे लोग बिलकुल समीप आजाय तब कहना 'हम दोनो स्त्री पुरुष यहांसे जा रये थे कि इस सभागृहके कोणेमेंसे निकलकर एक सांपने मेरे इस पतिको खालिया है। यदि आपलोगोंमे कोई मन्त्रवैद्य होतो कृपाकर मेरे स्वामीको बचादे और मुझ अनाथके आशीर्वाद ग्रहण करे। "मेरी इसी बातको सुनकर वह

अन्य कोई दूसरा उपाय न देख इसी धरको करने तयार हो गई। मैं विषात्तके समान पृथ्वीपर लेठ गया और मूर्च्छितकी भी समस्त चेष्टायें करने लगा। जब समस्त प्रहरी समीप आगये तो उस स्त्रीने मेरे कहे हुये समस्त वचन उनसे कहे। पहरेवालोंमें एक मनुष्य कुछ मन्त्र तन्त्र जानता था, उसने घमण्डमें आकर मुझे बहुतसे मन्त्र तन्त्र सुनाये पर मेरी अवस्था न बदली तो वह बोला—इसको काले सांपने काटा है। इसमें कुछ दम नहीं है। यह तो मर चुका। खैर! हे साध्वि! इस समय तू शोक छोड़ दे। जो भाग्यमें होना होता है वह अवश्य ही होना है। उसे कोई नहीं टाल सकता। तू रात्रि भर तो यहांही रह सवेरे हम आकर इसको जला देंगे।" इस प्रकार कहकर प्रहरी लोग तो चले गये और मैं पृथ्वीपरसे उठ कर धनमित्रके घर उस रमणीको पहुंचाने चला। यथास्थान पहुंचकर मैंने धनमित्रसे कहा—"महाशय! मैं एक चोर हूं। आधी रात्रिके समय चोरी कर राजमार्गसे जा रहा था कि यह रमणी आपमें आसक्त हो आपकी तरफ आ रही थी, मैं सहायक होकर इसे तुम्हारे पास पहुंचाने आया हूं। इसके ये अलङ्कार हैं इनको आ लीजिये।" ऐसा कहकर कुलपालिकाने जो मुझे अलङ्कार दिये थे मैंने धनमित्रको वापिस दे दिये। मेरे इस वर्तावसे धनमित्रको अपरिमित हर्ष हुआ, वह भक्तिसे नम्र हो बोला—'आर्य! आज मैंने आपके साहाय्यसे ही अपनी प्यारीको

प्राप्त किया है। आपने जो मेरा उपकार किया है उसका क्या मैं कभी बदला चुका सक्ता हूं। यदि मैं अपने प्राण देकर भी आपसे अनृण होना चाहूं तो नहीं हो सक्ता। यदि मैं आज अपनी इस प्राण प्यारीको न पाया तो कभी न बच सक्ता था। इसलिये इसका मेरे साथ संयोग कराकर आपने प्राणदान दिया है, अतः मेरी इस देहके आपही अधिकारी हैं। मेरा इसपर कुछ भी अधिकार नहीं है। आजसे मैं चिरकालके लिये आपका चरणसेवक हो गया।" इसके बाद मेरे चरणोंमे गिरकर वह और भी अधिक भक्ति दिखलाने लगा। मैंने उसे अपने पैरों परसे एकदम उठा लिया और छातीसे चिपटा कर कहा—भद्र! मेरे प्रत्युपकार करनेकी चिन्ता मत करो। केवल यह ही बतलाओ कि तुम सब तरहसे निश्चित हुये वा नहीं। उत्तरमें उसने कहा—महाशय! निश्चित होनेकी तो क्या बात है। मैं यदि इसके माता-पिताकी आज्ञाके बिना इससे विवाह करूंगा तो इस स्थान पर जीवित न रह सकुंगा। इस लिये दूसरी जगह जाना होगा। बस। अब आज्ञा ही चाहिये।

धनमित्रका ऐसा विचार सुनकर मैं बोला—"भाई! इस प्रकारकी सुन्दरी युवतिको साथमें लेकर परदेश जाना ठीक नहीं हैं। इसके सहारे मार्ग नाना विपत्तियोंके आनेकी सम्भावना है। बुद्धिमान् पुरुष इस प्रकार दे शत्याह न हि करते। यदि इस स्त्रीके साथ अपने देशमें ही रहा जाय तब

तो बुद्धिमानी है। अन्यथा बुद्धिका फल ही क्या है? इसलिये चलो इस स्त्रीको इसके घर पहुंचा आयें।"

धनमित्र मेरी इस सलाहसे सम्मत हो गया और हम दोनों उस कुमारीको साथ लेकर उसके घर पहुंचे। कुमारीके घर पहुंचकर हमने उसीके द्वारा बतलाये गये सब जगहमें वस्त्र भूषण चुकराकर अपने हस्तगत कर लिये और उसके घरमें केवल मिट्टीके वर्त्तन छोड़ चलते बने। अपहृत धनको एक गुप्त स्थानमें रखकर जिस समय हम दोनों राजमार्गमें चले जा रहे थे उसी समय भाग्यवश कुछ पहरेवाले हमें मिले। उन्हें देखकर हम बड़ी कठिनतामें पड़े। अन्य उपाय न देख मार्गमें एक मस्त हाथी सो रहा था उसकी पूंछ पकड़ हम दोनो उसकी पीठपर चढ़ गये और पैरोंकी ठोंकरोंसे सङ्केतकर दिया जिससे उस मत्त हाथीने अपने सूंड और दांतोंसे प्रहारकर समस्त पहरेवालोंको मार गिराया, इसके बाद उसी हस्ती द्वारा जाकर कुबेरदत्तके मनोनीत वर अर्थपतिके घरके प्रधान दरवाजेको लुड वाडा लगा। अन्तमें एक पुराने बगीचेके एक पेड़की शाखाका अवलम्बनकर हम दोनो उस हाथीको पीटसे अलह दे हो गये और क्रम क्रमसे पृथ्वीपर आ धनमित्रके घर पहुंचे और वहां सुखसे सोये।

दूसरे दिन जब सवेरा हुआ और सूर्य्य भगवानके दर्शन हुये तो हम दोनों अपने द्वारा रात्रिमें की गई नगरकी दशाको देखनेके लिये रवाना हुये। हमने लोगोंको कहते सुना—

देखो। क्या आश्चर्य्यकी बात है, विचारे कुबेरदत्तकी तो किसीने ऐसी चोरी कर दी है जो सिवाए मिट्टीके बासनोंके उसके यहां कुछ भी नहीं छोड़ा है और अर्थपतिके घरका द्वार तोड़ डाला हैं। मालूम होता मैं कुबेरदत्तने अन्यायसे धनमित्रको कन्या नहीं दी इसीलिये यह दैवकी घटना हुई है।" इसके बाद मैंने कुबेरदत्तके घर पहुंचकर देखा कि वह अपना समस्त धन अपहृत हो जानेसे बड़ी ही चिन्तामें पड़ रहा है। उसके उस शोकको दूर करनेके लिये अर्थपति बहुतसे धन देनेका वचन दे किसी प्रकार आश्वासित करनेका प्रयत्न कर रहा है, और विवाह भी एक महीने हटा देनेको कह रहा है।", मैंने जब इन सब बातोंको सुना तो अपने मनमें यह निश्चयकर कि एक महीने तक तो कोई खटका नहीं है इसके बाद देखा जायगा।" सन्तुष्टमन हो घर चला आया। इसके बाद मैंने एक चामकी माथड़ी (भस्त्रिका) बनाकर एकांतमें धनमित्रसे कहा—मित्र! इस भस्त्रिकाको लेकर तुम राजाके पास जाओ और एकांतमें यह बात उनसे कहो—"महाराज! आपको विदित ही है कि मैं आपके नगरनिवासी वसुमित्र सेठका इकलौता पुत्र हूं। मेरा नाम धनमित्र है। मैं अपनी समस्त पैतृक सम्पत्तिके सत्पात्रोंमें अर्पणकर दरिद्र हो गया हूं। इसलिये सब लोग मुझे दरिद्र कहकर घृणाकी दृष्टिसे देखते हैं। कुबेरदत्त पहिले अपनी पुत्रीका विवाह मेरे साथ करना चाहते थे

उसका उन्होंने वचन दान भी देदिया था। इस समयने मुझे गरीव देखकर कन्यादान नहि करना चाहतें। उन्होंने उसका विवाह अर्थपतिके साथ करना निश्चित कर लिया हैं। मैं इसि अपमानसे त्रस्त हो अपने प्राण छोड़नेका सङ्कल्प कर एक जीर्ण उद्यानमें गया था और वहां गलेमें छुरी भोंकनेका प्रारम्भ ही करना चाहता था कि इतनेमें एक जटाधारी सन्न्यासीने आकर विघ्न डाल दिया। उसने मुझे वीचमें ही टोककर कहा—क्यों एसा दुःसाहस करनेपर उतार हुये हो। तुम्हें क्या दुःख है? जो छुरी भोंककर प्राण देते हो!” उत्तरमें मैंने कहा—महाराज! मैं इसि चम्पा नगरीका रहनेवाला एक वणियाका पुत्र हूं। दरिद्रतासे त्रस्त हो मैं इस कार्य्यमें प्रवृत्त हुआ हूं।” मेरी इस अवस्थाको जानकर उन्होंने फिर मुझे संवुझकर कहा—प्रिय वत्स! क्या तुझे नहि मालुम है कि आपने आत्मघात करनेमें कितना वड़ा पाप होता हैं। धनके कारण अपने इस तरह प्राण गंवा वैठना वुद्धिमानोंका कार्य्य नहो है। धन उपार्जन करनेके सैकड़ों उपाय है, परन्तु एकवार कण्ठ छेदकर प्राण गंवानेके वाद उनके पुनः प्राप्त करनेका कोई उपाय नहीं है। इस लिये तुम अपनी इस दुर्वुद्धिका त्याग करो। मैं तुझें एक भस्त्रिका देता हूं। इसके महालयसे तुझें अपरिमित ऐश्वर्य्य प्राप्त होगा। मैंने वहुत दिनोंतक तपस्या करके इस भस्त्राको पाया है।

अबतक मैं कामरूपमें रहता था और इसके प्रसादसे अनेक दीन दुखियोंका दुःख मेंटता था। अब मैं चम्पानगरी देखने आया हूं परन्तु तेरी दुरवस्था देखकर हृदयमें अत्यन्त दयाका सञ्चार हो गया है इसलिये तुझें इसे दिये देता हूं। लो और इसे ग्रहण कर। हां इस भस्त्राके विषयमें एक दैवी घटना है उसे मैं तुमसे कहे देता हूं। वह यह है यह भस्त्रा वेश्या और वणियाके सिवाए किसीके घरमें रत्न प्रसव नहीं करती एवं जो इसे ग्रहण करता है उसके लिये भी यह बात होना जरूरी है कि वह अपनी पूर्वोपार्जित समस्त सम्पत्ति सत्पात्रमें अर्पण कर दे और पहिले जिस किसीका अन्यायसे धन ले रक्खा है उसे फिरतो दे दे। इस भस्त्राको पवित्र स्थानमें रक्खे। और रात्रिको प्रतिदिन पूजा करे, इसके बाद यह प्रातःकालमें सुवर्णसे भरी ही भरी दीखेगी।" इस प्रकार सब कह सुनकर दयालु उस तपस्वीने मुझें वह भस्त्रा दे दी और स्वयं अन्तर्धान कर गये।

"इस प्रकार प्राप्त हुई अमूल्य इस भस्त्राका आपकी आज्ञा बिना पाये उपभोग करना अनुचित समझ मैं आपकी सेवामें आया हूं। जैसी महाराज आज्ञा दे वैसा करूं।" इस प्रकार प्रार्थना कर तुम हाथ जोड़कर नमस्कार करना। राजा अवश्य ही भस्त्राके उपभोग करनेका आदेश दे देगा और निर्विघ्न उपभोग करनेकी व्यवस्था भी कर देगा। इसमें कोई सन्देह नहीं है। इसके बाद घर आनेपर तुम्हारे पास

जो कुछ भी धन है उसे तो सब लोगोंके सामने सत्पात्रमें अर्पण कर डालोगे और इस भस्त्राको खूब ठाठ बाठसे पूजा करेंगे एवं प्रतिदिन जो चोरीकर धन लावेंगे उससे इस पूर्ण रक्खेंगे। तुम प्रतिदिन प्रातःकालमे सब लोगोंके समक्ष दान कर दिया करना। इस प्रकार जब तुम्हारी ख्याति हो जायगी तो धनका लगे भी कुबेरदत्त अवश्य ही अर्थपतिका अपमानकर तुम्हारे साथ अपनी पुत्रीका विवाह कर देगा। इस उपायसे एक दूसरा यह भी लाभ होगा कि हमलोगोंकी चोरी भी छिपी रहेगा। धनमित्रने जब यह मेरी सम्मति सुनी तो उसे बड़ा ही आनन्द हुआ। एवं उसने जैसा मैंने कहा था सब करडाला। उसी दिन मैंने अपने प्रियबन्धु विमर्दकसे यह बात कही—मित्र! तुम ऐसा काम करो जिससे तुममें अर्थपतिका विश्वास और प्रेम हो जाय। एवं क्रम क्रमसे उसका अन्तरङ्ग धनमित्रके ऊपर शत्रुभाव न कर निकले।" विमर्दक मेरी इस प्रार्थनासे कार्य्य करने लगा। ऊधर धनमित्रकी भस्त्ररत्न प्राप्ति तथा अनन्यसदृशी वदान्यता देखकर धनलुब्ध कुबेरदत्तका मन बदल गया, उसने अर्थपतिके लिये कन्या दानका विचार छोड़कर धनमित्रके लिये ही उसे देनेका निश्चित सङ्कल्प कर लिया। परन्तु इस बीचमें अर्थपति उस कुबेरदत्तसे सम्पूर्णतया प्रतिबन्धकता करने लगा।

एकदिन मुझे खबर मिली कि काममञ्जरीकी छोटी बहिन रागमञ्जरीका आज नाच होगा। इस लिये अनेक लोग उसे

देखने जा रहे हैं। इस बातको सुनकर मैं भी अपने प्रिय धनमित्रके साथ नृत्य देखनेके लिये गया। वहां जाकर देखा तो रागमञ्जरीके नाचकी तयारिया है और दो चार क्षण बादही वह नाचना प्रारम्भ करेगी। क्रमसे रागमञ्जरीने नाचना प्रारम्भ किया। मैं उसके अप्रतिम सौंदो और नृत्यचातुर्य्य देखकर आश्चर्य्यसागरमें डूबकी लगाने लगा। समस्त सभाके लोग उसके उस नृत्यको टकटकी लगाकर देखने लगे और मुंभसे वाह वाहकी ध्वनि निकालने लगे। लोगोंकी प्रशंसा वादसे रागमञ्जरीका मुखचन्द्र और भी विजातीय शोभासे शोभित हो गया। उसके उस समयके सौन्दर्य्यकी देखकर मैं अत्यन्त अधीर हो उठा। नृत्यके अन्तमें वह वेश्या मेरे प्रति वार वार कटाक्ष मान कर अपने घरकी तरफ रवाना हो गई। मैं भी अपने घरको तरफ चला आया, परन्तु उसको वाद एक मिनटके लिये भी न भूली। मैं मस्तकपीड़ाके बहान एक निर्जन घरमें जाकर लेट गया। जब मेरी इस अवस्थाका वास्तविक पता धनमित्रको लगातो वह बोला—मित्र! वह गणिकाकी कन्या धन्य है जिसने तुम्हारे मनको इस प्रकार मुग्ध कर लिया है। मैं उसके उस समयके कटाक्ष आदि हावभावोंसे जान गया हूं कि वह भी तुन्हें जीजानसे चाहती है। अवश्य ही उसे भी काम अपने बाणोंसे घायल कर सुलावेगा। किन्तु उस वेश्याने अपने धर्मके प्रतिकूल भद्र पुरुषों सरीखे उदार आशयसे यह कहा था कि—मैं गुणोंकी भूखी हूं धनकी नहीं।

विना पाणिग्रहण किये कोई इस मेरे यौवनको नहीं भोग सक्ता।" उसकी इस वातसे वहि न काममञ्जरी और या साधन सेनाको बड़ा ही दुःख हुआ। परन्तु बहुत कुछ समझाने बुझानेसे भी जब उनकी आशा पूरी न हुई तो वे राजाके पास पहुंची और गद्गदकण्ठ हो कहने लगी थी—महाराज! आपकी दासी रागमञ्जरी समस्त वेश्याके गुणोंमें निपुण होकर हमारे मनोरथोंको पूर्ण करेगी ऐसी हमारी बहुत बड़ी आशा थी परन्तु वह आज सर्वथा छिन्न हो गई। वह धनसे अपने यौवनको न वेच गुणोंसे वेचना चाहती है। यदि वह आपकी आज्ञासे एक जायतो सर्वथा उत्तम हो।" राजाने जव उन वेश्यायों की यह प्रार्थना, सुनी तो उसने भी रागमञ्जरीसे अनुरोध किया पर वह किसी तरह भी न मानी। इसके वाद फिर उसकी मा वहिनोंने जाकर राजासे कहा था—स्वामिन्! कृपाकर एक आज्ञा सर्वत्र प्रसारित कर दिजिये जो कोई विट विना हमारी आज्ञाके रागमञ्जरीको सेवेगा वह चोरकी तरह मारा जायगा। जिससे हारकर जब कोई युवी युवा उसे न मिलेगा तो धनीके साथ वह रमणे लग जायगी।" इस लिये मित्र! वह रागमंजरी गुणी होने पर भी जबतक उसके घरवाले प्रसन्न न होंगे नहीं मिल सक्ती और उनका प्रपन्न न होना धनपर निर्भर है अतः कोई न कोई विलक्षण उपाय सोचना चाहिये।"

धनमित्रको यह बात सुनकर मैंने कहा—जब यह बात है

तब कोई कठिनाई नहीं। रागमंजरीके कुटुम्बियोंको मैं धनसे सन्तुष्ट कर लूंगा।"

इस समस्त परामर्शके बाद मैंने काममञ्जरीकी प्रधान दूती धर्मरक्षिता नामक एक सन्न्यासीनीको वस्त्र पिंड आदि दान देकर सन्तुष्ट कर लिया और इस प्रकारका पणबन्ध करा लिया—यदि तुम लोग काममञ्जरीको मुझे दे देओ तो मैं तुम्हे भस्त्ररत्नको चुराकर देदूंगा।" मेरी इस सर्तपर वे वेश्यामें राजी हो गई तो मैं रागमञ्जरीके साथ पाणिग्रहण कर सुखसे भोग करने लगा।

जिस दिन रात्रिको चर्मरत्नके चुरानेका वायदा था उसी दिन किसी कार्यके छलसे बहुतसे नगरनिवासियोंके समक्ष मेरे गुप्तचर विमर्दकने अर्थपतिका पक्ष लेकर धनमित्रको तिरस्कारसूचक वचनोंमें बहुत कुछ डाटडपट बताई। उसकी उस तर्जनाको सुनकर धनमित्रने कहा—भाई! तुम्हारा ऐसा क्या मतलब पड़ा है जो मुझे दूसरेको निमित्त गालोगुप्ता देते है। मैंने तुम्हारा तो अपनी समझमें कोई अपकार नहीं किया है।"

धनमित्रकी इस बातको सुनकर विमर्दकने फिर भी बनावटी क्रोधसे कहा—हां! मैं तुझे समझता हूं तू धनके मदसे मत्त हो गया है। तू वही है जो पराई स्त्रीको द्रव्यसे उसके मावापको लुभाकर अपनी स्त्री बनाना चाहता है। और फिर भी बोलता है कि मैंने तेरे क्या अपराध किया है? क्या

तुझे नहीं मालूम है, विमर्दक अर्थपतिका बाहिरी प्राण है। मैं उसके लिये प्राणतक गवां सक्ता हूं, और ब्रह्महत्यातक कर सक्ता हूं। यह जो तेरा घमण्ड है जिसके कारण इतनी बड़ी बड़ी बातें बना रहा है वह सब मेरे एक रातभर जगनेसे नष्ट हो सक्ता है।

पासमें खड़े हुये लोगोंने जब विमर्दककी यह साहस भरी तर्जना सुनी तो उन्होंने रुष्ट होकर उसे वहांसे विदाकर दिया। दूसरे दिन धनमित्र राजाके पास जाकर कातरता-पूर्व्वक बोला—महाराज! मैंने पहिले एकवार आपकी सेवामें जिस भस्त्रारत्नके विषयमें निवेदन किया था वह ही आज रातको चोरी चल गया है। कल दिनमें अर्थपतिके प्रियपात्र विमर्दकने अकारण ही मुझे अनेक गालियां सुनाई थी और भस्त्रारत्नके चोरी करनेका डर दिखाया था। उसीके प्रति मेरा सन्देह है। इस समय आपकी आज्ञा ही प्रमाण है।" धनमित्रकी इस प्रार्थनासे राजाने एकान्तमें अर्थपतिको बुलाकर पूछा—"भद्र! विमर्दकनामक कोई पुरुष क्या तुम्हारा मित्र है।" उत्तरमें मूर्ख अर्थपतिने कहा—हां! महाराज! विमर्दक मेरा परम मित्र है!" राजाने फिर कहा—अच्छा! एकवार उसे बुला तो लाओ!" राजा आज्ञानुसार अर्थपति उससे बुलाने गया तो उसने उसे सर्वत्र ढूंढ़ा पर कहीं न पता पाया। और देव! पाता भी तो विचारा कहांसे पाता। मैंने तो उसे प्रातःकाल ही आपके

अन्वेषण करनेके लिये उज्जयिनी भेज दिया था। इसलिये हताश होकर वह अर्थपति राजाके पास जाकर नम्र भावसे बोला—"महाराज! विमर्दक तो इस समय नहीं मिल रहा है पर जो कुछ गुण अवगुण उसने किये हैं उस सबका मैं उत्तरदाता हूं।"

अर्थपतिकी यह प्रार्थना सुन राजाने विमर्दकके कलके रात्रोंका अनुसन्धान किया और गवाहियों द्वारा जबने ठिक निकलने तो अपराधमें अर्थपतिको कैदखानेमें पटक दिया।

इधर काममञ्जरी भस्त्रासे प्रचुर धनकी आशाकर उस भस्त्राकी दैवाज्ञाके अनुसार अपना समस्त धन वितरण करने लगी। पहिले जो अन्यायसे विरूपक वैश्यका धन ले लिया था उसे अब वापिस देनेकी इच्छासे विरूपकके पास पहुंची। वेश्याकी इस प्रवृत्तिको देखकर विरूपकके आनन्दका पारावार न रहा और मेरे प्रति कृतज्ञता प्रकटकर पुनः संसारी हो गया। काममञ्जरी भस्त्राके दोहनकी अभिलाषसे धीरे धीरे समस्त अपना धन दान देकर रिक्त हो गई। केवल उसकी घर ही घर वाकी रह गया। इसी समय धनमित्र मेरी सलाहसे राजभवनमें जाकर नम्रतापूर्वक बोला—महाराज! मैंने पहिले आपकी सेवामें निवेदन किया था कि भस्त्रा दोहनेसे पूर्व अपनी समस्त सम्पत्ति दान करनी पड़ती है। इस समय काममञ्जरी अपना समस्त धन वितरण कर रही है इसा से मुझे आशङ्का होती है मेरा वह भस्त्रा इसके घरमें

हैं। राजाने जब यह युक्तियुक्त बात सुनी तो उसने अपने नौकर काममञ्जरी और उसकी माको बुलानेके लिये मुझे भेजे। जब यह मालूम पड़ा तो मैंने अति विषण्णभावसे काममञ्जरीकी मा कहा मालूम पड़ता है तुम जो प्रकाश्यरूपसे यह अपनी धनसम्पत्ति वितरण कर रही हो उससे तुम्हारे पास भस्त्रा होनेकी आशङ्काकर राजाने तुम्हें बुलाया हैं। उसके पूछनेपर यदि तुमने मेरा नाम ले दिया तो अवश्य ही राजा मुझे मरवा डालेगा। मेरे मरनेपर तुम्हारी यह रागमञ्जरी न जीवित रह सकेगी और भस्त्रा भी धनमित्रके पास पहुंच जायगी। एक साथ सब विपत्ति आकर खड़ी हुई हैं। ऐसे समयमें क्या करना चाहिये।" मेरे इस वचनको सुनकर काममञ्जरी और उसकी मा दोनों रोने लगीं कुछ देर बाद सोच विचारकर बोला—क्या करें। हमारी मूर्खतासे ही यह गोपनीय वृत्त प्रकट हो गया है। राजाने यदि हमसे भस्त्राके चुरानेवालेका नाम पूंछा और हमने तुम्हें बता दिया तब तो एक साथ ही हमारे धन और प्राण दोनों चले जायेंगे। इसलिये एक उपाय समझमें आता है और वह यह है कि अर्थपति इस समय भस्त्राके निमित्त कारागारमें अवरुद्ध है, वह हतभाग्य प्रतिदिन हमारे घर आया जाया करता था यह बात लोगोंमें भी प्रसिद्ध है बस। उसीका नाम ले दिया जाय और अपनी प्राण-रक्षा की जाय। इस बातका निश्चयकर काममञ्जरी और उसकी मा दोनो

राजदरबारमें पहुंची और राजाके पूछनेपर भलापहारकके विषयमें बोली—महाराज! हमलोग वेश्या हैं हमारी यह रीति नहीं है तो धनदाताका नाम बतलादें। जो लोग हममें आसक्त होते हैं वे कहींसे न्यायोपार्जित द्रव्य तो लाकर हमको देते नहीं कहींसे न कहींसे जुआचोरि आदि अन्यायोंसे लाकर ही देते हैं। इस लिये आप ही विचार कर देखिये कि उनका हम किस तरह नाम ले सक्ते हैं।" वेश्यायोंकी इस वाक्‌चातुरीको देखकर राजाको क्रोध आगया उसने उनके नाक कान छेदे जानेकी आज्ञा दी! अब तो वेश्यायोंको कोई उपाय न रहा उन्होंने विषण्ण मुखसे अर्थपतिका नाम ले दिया। यह सुन राजाने अर्थपतिको प्राणदण्डकी आज्ञा दी। यह सुन धनमित्रने हाथ जोड़कर राजासे नम्र हो प्रार्थना कर कहा—महाराज! इस व्यक्तिने एक श्रेष्ठ वैश्यवंशमें जन्म लिया है इसके दण्ड द्वारा प्राण लेना योग्य नहीं है, इसलिये मेरा सर्वथा अनुरोध है कि आप इसका सर्वस्व हरण कर लें और इस देशसे निकाल दें।"

धनमित्रके इस सौजन्य और सहृदयको देखकर समस्त सभाके लोग वाह वाह करने लगे एवं राजाको भी बहुत ही सन्तोष हुआ। इसके बाद अर्थपतिका समस्त धन हरण करा लिया और देशसे बाहिर निकाल दिया। लुब्धा काममञ्जरी अपना सम्पूर्ण धनसे बैठी थी इसलिये धनमित्रके अनुरोधसे राजाने अनुग्रहपूर्वक अर्थपतिके धनका कुछ भाग उसे दे

दिया। इस तरह निष्कण्टक हो धनमित्रने शुभदिन और शुभ मुहूर्त्तमें कुलपालिकाका पाणिग्रहण किया और वह एवं मैं दोनों अपनी अपनी प्राणविनियोगिके साथ सुखसे रहते लगे।

मैंने एकदिन रातिको समय अपनी प्यारी रागमञ्जरीके विशेष आग्रहसे अधिक शराब पीली। उसके मदसे मत्त हो मैं रागमञ्जरीने बोला—आज रातिको तेरा समस्त घर धन सुवर्णसे भर दूंगा। मेरी इस बातको नशेकी बात समझ कर प्यारी रागमञ्जरीने वार वार न जानेका अनुरोध किया परमें अपनी धुनमें सवार हो चल ही दिया। साथमें चोरीके समस्त अस्त्र शस्त्रोंको भूलकर केवल खड्ग ही लेनेकी बाद रही। मेरे पीछे पीछें शृगालिका नामकी रागमञ्जरीकी चेटी भी चलने लगी। कुछ ही दूर पहुंचा था कि मुझें पहरेवालोंसे मुलाकात हो गई। और उन्होंने मुझपर आक्रमण किया। मैं उस समय अत्यन्त मत्त था इसलिये मैं ने उनमेसे दो तीन पर खड्ग चला दिया परन्तु अन्तमें पृथ्वीपर धड़ामसे गिर पड़ा। मुझें पृथ्वीपर इस तरह पड़ा देख प्रहरियोंने मेरे हाथ पैर बांध दिये। इसके थोड़ा ही देरबाद शृगालिका भी रोती रोती वहां आ पहुंची। जिस समय कुछ चेतनता मुझमें आइ तो अपनी अवस्था और कार्य्यवाहीपर पश्चात्ताप कर सोचने लगा—हाय! मैंने बड़ा ही कुकर्म किया। मैं अपने आप ही विपदमें फंस गया। इस समय किस प्रकारसे उद्धार होगा। धनमित्र और रागमञ्जरीके साथ मेरा घनिष्ठ प्रेम है,

यह बात सर्वत्र प्रसिद्ध है। इस लिये मेरे कारण उन विचारोंपर कोई विपत्ति न आपड़े और मैं भी किसी प्रकारकी कठिन विपत्तियों न पड़ पाऊं इसका कोई न कोई शीघ्र ही उपाय होना उचित है। इस प्रकार थोड़ी देरतक विचार करते करते एक विचार मेरे मगजमें आ गया, उसके अनुसार मैंने शृगालिकासे कहा—हठ। बुढ़िया दूर हो। तूही वारही गांठ कुम्मंत है। मैंने ही भस्त्रारत्नके पानेसे मत्त हुये धनमित्रके साथ रागमञ्जरीका मेल करा दिया है। अब फिर मेरे साथ मित्रता करने आई है। मैं रागमंजरीके समस्त भूषण और धनमित्रकी भस्त्रा चुरा लाया हूं इसलिये चाहें मेरे प्राण जाय तो जाय परमैं उसके घर अब नहीं जा सक्ता। मेरी इस चाल भरी बातको सुनकर परम धूर्त्ता शृगालिका मेरे मनके विचारको तोड़ गई। वह पुहारियोंसे बोली—महाशयगण! आप जरा दूर हट जाइये। मैं इससे अपनी पुत्री रागमंजरीके अलङ्कारोंकी कुछ पता लगा लूं। पहरेवालोंको उस प्रस्तावसे सम्मत होनेपर शृगालिका मेरे पा आकर बोली —"सौम्य! धनमित्रने तुम्हारी स्त्री ले ली है इस लिये वह अवश्य ही तुम्हारा शत्रु है पर रागमंजरीने तुम्हारी बहुत दिनोंतक सेवा शुश्रूषा की है इसलिये उसपर अनुग्रहकर बतला दे कि उसके अलङ्कार तुमने कहां छिपाकर रख दिये हैं एवं तत्काल ही पैरोंमें पड़ गई। मैंने यह देख दयाके कृत्रिम भाव दिखलाकर कहा—अच्छा! मैंतो कालके गालमें

फंस हो गया हूं अब उसके घरने पास अलङ्कार रखकर ही क्या करूंगा। इस-प्रकार पहरेवालोंको सामने जोरसे कहकर शृगालिकाके कानमें सब उद्धारका समस्त उपाय बतलाकर निश्चिन्त हो गया। और वह भी मेरे अभिप्रायको भली भ्रान्ति समझकर चली गई। पहरेवाले मुझे वहांसे उसी अवस्थामें ले आये और कैदखानेमें ला पटक दिया।

कान्तकनामक एक नवयुवक उस समय नया ही नया कैदखानेका मैनेजर नियुक्त हुआ था और वह अपनेको सौभाग्य और सौन्दर्य्यवान् समझ फुला नहीं समजाता था। वह मेरे पास एकदिन आया और बोला—"यदि तू धनमित्रकी भस्त्रा वापिस न देगा तो तुझे महान् क्लेश भोगना होगा। और अन्तमें यमराजके घरके अतिथि भी ही जाना होगा।" उत्तरमें मैं हंसकर बोला—"चाहे मुझे हजारो विपत्तियोंके लेनी पड़े परमें अपने प्रधान शत्रु धनमित्रकी भस्त्रा किसी प्रकारकी नहीं दे सक्ता।" कान्तक इस प्रकार प्रतिदिन मुझे गर्जना तर्जना-कर भय दिखाने लगा और कभी कभी सांत्वना भरी बातें भी सुनाने लगा। मैं अपना जिस किसी तरह उसी कारागारमें काल बिताने लगा।

कुछ दिनोंके बाद एक समय शृगालिका सन्ध्याकी कुछ झुट पुटा ही हुआ था कि इतनेमें ही आइ और मुझसे निर्जनमें कहने लगी—सौम्य! तुमने जो मेरे कानमें बात कही थी वह सब कर डाला है। मैं तुम्हारी आज्ञानुसार धनमित्रके

पास गई थी और उससे तुम्हारे वृत्तान्तके विषयमें यो बोली थी तुम्हारा बन्धु वेश्या संसर्गसे सहजमें ही उत्पन्न हो जानेवाले मद्यपानके दोषसे विपद्में पड़कर कारागारमें रुद्ध हो गया है। उसने तुमसे कहला भेजा है कि निःशङ्क हो तुम (धनमित्र) राजाके पास जाओ और प्रार्थना कर, बोलो कि—महाराज! मेरे जिस भस्त्रारत्नको अर्थपतिने चुराया था और आपके प्रसादसे जिसे पाकर मैं अपना सुखसे कालयापन कर था। वह ही फिर मेरा चोरी चला गया है। उसके विषयमें जो विशेष बात है उसे सुनिये रागमंजरी वेश्याके नायक एक जुआरीसे मेरी कुछ दिन पहिले मित्रता हो गई थी। मैं उसके सहवाससे ही उसकी प्रियतमा रागमंजरीके धन आने जाने लगा था और वीचवीचमें अपने मित्रकी प्रियतमा समझ उसके लिये कुछ कुछ वस्त्र भूषण भी दे आते था। पर उस दुराशय जुआरीको वह मेरा व्यवहार अच्छा न लगा। उसने मुझे रागमंजरीमें अनुरक्त समझ अपना प्रधान शत्रु समझ लिया। और इसलिये मेरा भस्त्रारत्न और रागमंजरीके अलङ्कारादि समस्त चुरा लिये। इसके वाद वह अन्यस्थानमें चोरी करने जा रहा था कि आपके पहारेवालोंने उसे पकड़ लिया और कैदखानेमें पटक दिया, किन्तु रागमंजरीकी एक परिचारिकाने अनेक अनुनय विनयकर उससे अलङ्कारोंका तो पता लिया और सम्भवत: वे उसे मिल भी नये होंगे। पर मेरा भस्त्रारत्न नहीं मिला है। अनुग्रह कर यदि आप उससे

मेरा भस्त्रारत्न दिलवादें तो बड़ी ही कृपा हो। "इस प्रकार कहनेसे अवश्य ही राजा तेरे मित्रको प्राणदण्ड न देकर भय वा अन्याय उपायोंसे तुझे भस्त्रारत्न दिलवानेका प्रयत्न करेगा। बस! ऐसा कहनेसे ही अपनी इष्टसिद्धि होगी।" धनमित्रने मेरे मुखसे यह बात सुन समस्त कार्य्य कर डाले हैं उन्होंसे राजाने कान्तकको तुमसे किसी प्रकार भस्त्रा लेनेकी अनुमति दे दी है।

इसके बाद शृगालिका फिर बोली कि—सौम्य! मैं आपकी आज्ञानुसार रागमंजरीसे धन लेकर राजपुत्री अवन्तिकाके पास गई, और उस धनसे उसे वश कर रागमंजरीके साथ उसका परिचय करा दिया। क्रम क्रमसे उन दोनोंमें प्रेम वृद्धि होने लगी। मैं प्रतिदिन रागमंजरीकी प्रेरणासे वस्त्र भूषण आदि ले ले जाकर राजकन्याके यहां आने जाने लगी। इसे वे मुझे प्यारकी दृष्टिसे भी धीरे धीरे देखने लगी।

एक दिनकी बात है कि राजपुत्री अम्बालिका घरकी छतपर खड़ी थी, इतनेमें मैं भी उनसे वहां मिलने आई और कान्तक भी किसी कार्य्यवश अन्तःपुरके घरमें आया, इसलिये राजपुत्रीके ऊपर उसकी सहसा दृष्टि पड़ गई और रागसे अन्ध हो उसकी तरफ एक एक देखने लगा। राजकन्या भी उसी तरफ कुछ कबूतरोंकी क्रीड़ा देख रही थी, परन्तु कान्तक पर उनकी दृष्टि न पड़ी थी। मैंने इस समयको उपयुक्त समझकर राजपुत्रीसे एक रहस्यकी बात कही जिससे वे मुस्करा गईं।

इसी समय मैंने कान्तककी तरफ इस तरहकी निगाह फेंकी जिससे वह राजकन्याके हास्यको अपने उपर समझ गया। मनमें अपने ऊपर राजकन्याको आसक्त समझ अल्पबुद्धि कान्तक अधीर हो उठा और अत्यन्त प्रसन्न हो वहासे अपने स्थान लौट गया।

सन्ध्याके समय राजपुत्रीने साड़ी दुपट्टा, पान सुपारी आदि वस्तुयें अपनी प्यारी रागमंजरीको देनेके लिये एक पेटीमें अपनी मुद्रिकासे बन्दकर मुझे दीं थी। मैं उन्हें लेकर सीधी कान्तकके घर पहुंची। जिस प्रकार समुद्रमें डूबता हुआ पुरुष अपने पास आती हुई नौकाको देखकर सन्तुष्ट होता है उसी प्रकार वह मुझे देखकर आनन्दित हुआ। यह समस्त सामग्री राजपुत्रीने आपको भेंट दी है यह कहकर मैंने वह पेटी उसके पास रख दी और नाना तरहकी चिकनी चुपड़ी बातें बनाना सुरु किया। जिनसे कि वह सर्वथा मेरे पंजेमें फंच गया और राजपुत्रीके पानेकी दुराशासे उन्मत्त हो उठा।

एक दिन एकान्तमें मैं फिर उस कान्तकसे मिली और बोली "आर्य्य! मेरे पड़ोड़समें एक सामुद्रिक शास्त्रवेत्ता बड़े भारी ज्योतिषी रहते हैं, उन्होंने मुझसे कहा था कि कान्तकमें समस्त राजाके लक्षण मिलते हैं, इसलिये मालूम पड़ता है शायद इस चम्पापुरीका राजा वह ही होगा।" सो मुझे तो वह बात सब यथार्थ घटती मालूम पड़ती है। क्योंकि यदि

वह न होती पृथ्वीपर सैकडों और हजारों राजयुवकोंके रहने पर भी राजपुत्री तुमपर आसक्त न होती। इस समय जिस तरह उस कन्याके साथ तुम्हारा संयोग हो जाय वही उपाय करना उचित है। यदि कदाचित् राजा तुम्हारे संगमके उपायको जानकर क्रुद्ध भी हो जायगा तो भी अपनी कन्याके दुःखके डरसे वह तुम्हें प्राणदण्ड न दे सकेगा। प्रत्युत तुम्हारे हाथमें ही समस्त राजकार्य्य समर्पण कर देगा। कन्याके पास पहुंचनेका एक उपाय मेरे ध्यानमें आया है वह यह है कि—कैदखानेके पिछले भागसे चिपटा हुआ ही कन्यान्तःपुरका उपवन है। इस लिये किसी सुचतुरकारीगर द्वारा वहांतक सुरङ्ग खुदवा कर तय्यार कर लो और फिर उसके द्वारा उपवनमें आना जाना सन्देह हो सकेगा। इस विषयमें किसी तरहकी कोई आशङ्का भी नहीं है क्योंकि पहिले तो यह विषय किसीको मालूम ही न होगा, यदि मालूम भी होगा तो अम्बालिकापर समस्त परिजन ही सन्तुष्ट रहते हैं, वे कभी इस सुयोग्य विषयको किसीसे न कहेंगे।" मेरी इस सलाहको सुनकर कान्तक बोला—"वाह! बहुत ही अच्छी सलाह है। मैं तुम्हारी इस सलाहको सर्वथा स्वीकार करता हूं। मेरे कैदखानेमें एक चोर है वह बहुत ही सुरङ्गके खोदनेमें चतुर है। यदि उसको वश कर लिया जाय तो मेरा यह कार्य्य निश्चय पूरा हो सकेगा।" इसके बाद कान्तकसे फिर मैंने पुछा—"वह कौन चोर है? और क्यों वह

न वश हो सकेगा।" उत्तरमें कान्तकने वही जिसने कि धनमित्रको भस्त्रा चुराई है। कहकर तुम्हारी तरफ इशारा किया। फिर मैं बोली—आह। यह तो सहज उपाय है कि कारागारसे छुटानेका लोभ दिखाकर उसे तुम वशकर सक्ते हो। और अपना कार्य्य सिद्ध हो जानेपर फिर बांधकर कैदखानेमें पटक सक्ते हो इसके सिवा राजासे यह कहकर कि "महाराज! यह भस्त्रारत्न नहीं देता" प्राणदण्ड भी कर निश्चिन्त हो सक्ते हो। इसतरह करनेपर सुयोग्य इस विषयके प्रकट हो जानेकी आशङ्का भी नहीं रह सक्ती। मेरी इस बातको सुनकर कान्तक खुब प्रसन्न हुया है। और समस्त बातोंको करने तयारी कर रहा है। इस समय उसने मुझे तुम्हें प्रसन्न करने भेजा है। इसके बाद शृगालिकाने अन्तमें कहा—अबतक तो जो आपने बतलया वह किया अब आगे और क्या करना होगा सो भी कह दीजिये।" शृगालिकाकी समस्त बातोंको सुनकर देव! मैंने कहा—धन्य! शृगालिके धन्य!! जो मैंने तुझसे कहा था उससे अधिक ही तैने कर दिखाया है! अच्छा! अब यह काम कर कि सबसे पहिले कान्तकको ही मेरे पास लेआ।"

इसके बाद कान्तक मेरे पास आया और शपथपूर्वक कारागारसे मुक्त करनेकी प्रतिज्ञाकर मुझसे अपने अभीष्ट सिद्ध करनेकी बात कही। मैंने भी उत्तरमें गोप्य विषयके प्रकट न करनेकी किसम खाकर सुरङ्ग खोदनेकी कह दी। इस तरह

जब हम दोनोंने परस्पर प्रतिज्ञा करली तो कान्तकने मेरे बन्धन ( हथकड़ी और वेड़ी ) छोड़ दिये। और मैंने भी कैदखानेकी एक अन्धेरी कोठड़ीके कोनेमेंसे सुरङ्ग खोदना सुरु कर दिया। कालक्रमसे सर्पके आकारकी टेढ़ी सुरङ्ग तयार हो गई पर मैंने अपने मनमें या विचार कर कि कान्तकने मेरे विनाश करनेकी मनमें गूढ़ मन्त्रणा कर ही कारागारसे छुटा देनेकी प्रतिज्ञा की है। इसलिये सिवा इसके कि मैं ही उसे पहिले मारडालूं अपने वचनेका कोई भी उपाय नहीं हैं, उसके मारनेका दृढ़ निश्चय कर लिया। सुरङ्ग तयारकर जब मैं बाहिर आया तो कान्तकने अपने अभिप्रायानुसार मेरे वद्ध करनेकी ज्योंही तयारकी मैंने शीघ्र ही उसे पकड़कर धरती पर पटक दिया और उसीके खड्गसे उसका शिर काट डाला। इसके बाद फिर मैंने शृगालिकासे कहा—तू राजकन्याके अन्तःपुरका समस्त वृत्तान्त मुझसे कह! एकवार वहां मेरी जानेकी इच्छा होती है।" मेरी इस बातको सुनकर शृगालिकाने अन्तःपुरका समस्त वृत्तान्त कह सुनाया। उसके अनुसारमें आधी रात्रिके समय सुरङ्ग द्वारा प्रवेश कर अन्तःपुरमें पहुंचा और वहां बहुतसे दीपक ज्वलते हुये देखे। थोड़ी देरतक इधर उधर घूमनेके बाद एक सुन्दर शय्यापर राजकुमारी सोती हुई दीख पड़ी। मैं उसके उस अपूर्व सौन्दर्य्य पर सव तरहसे मुग्ध हो गया। सुरङ्गमें घुमनेसे पहिले तो मैंने यह सोचा था कि राजगृहमें प्रविष्ट हो कुछ अमूल्य रत्नादि चुरा लाऊंगा पर वहां पहुंचनेपर

मेरी विलक्षण ही दशा हो गई मेरा ही चित्त राजकन्याने हर लिया। मैं थोड़ी देरतक निस्तब्ध हो सोचने लगा—यदि यह मेरे मनको हरण करनेवाली प्यारी राजपुत्री न मिली तो निश्चय ही पञ्चशर काम अपने पांचों बाणोंसे मेरे प्राण हर लेगा। यदि मैं इस तरह इसके अङ्गका स्पर्श करनेका उपक्रम करूं तो अवश्य ही यह भयसे चिल्ला उठेगी और उस चिल्लानेसे समस्त परिजनके जाग्रत हो जानेके कारण मेरे मनोरथकी सिद्धि तो दूर रही विपत्ति ही आकर पल्ला पकड़ लेगी। इसलिये सोच समझकर कार्य्य करना ही उचित है। इस प्रकार विचारते विचारते सहसा मेरी दृष्टि एक कोनेमें रक्खेहुये तस्वीर खेंचनेके सामानपर पड़ गई मैंने उससे एक तख्तेपर सोती हुई राजपुत्रीके पैरों पर हाथ जोड़कर दण्डवत् नमस्कार करते हुये अपनी तस्वीर खेंच डाली और सुन्दरका परिवर्त्तनकर वहांसे उसी सुरङ्ग द्वारा निकलकर कैदखानेमें वापस चला आया।

सिंहघोष नामक एक प्रधान नागरिक उस समय किसी विशेष अपराधसे कैदखानेमें कैद था उसके साथ मेरी गाढ़ी मित्रता वहां रहनेसे हो गई थी। सो अन्तःपुरसे आकर उससे बोला—मित्र! कान्तककी हत्याका समाचार सुनाकर यदि तुम किसी प्रकार राजासे अपनी कैद छुड़ासको तो छुड़ा लेना। मैं तो यहांसे भागा जाता हूं।" बस! ऐसा कहकर मैं वहांसे शृगालिकाके साथ निकल भागा! पर ज्योंही राजमार्गमें आया कुछ्प हरेवालोंसे मेरी भेंट हो गई। मैंने उन्हें

देखकर सोचा कि मेरा भागना तो सहज है पर ऐसा करनेसे इस दिन शृगालिकापर विपत् आकर पड़ेगी इसलिये मैं शीघ्र ही मत्त मनुष्यके समान दौड़कर उन पहरेवालोंके पास पहुंचा और बोला—यदि मैं चोर हूं तो मुझे ही पकड़ लो इस वृद्धाके बांधनेकी कोई आवश्यकता नहीं।" चतुरा शृगालिका मेरी इस वचन शैली और अङ्गभङ्गीसे मेरे मनका भाव ताड़ गई, इसलिये आंखोंमें अश्रु भरकर रक्षिगणको बोली—यह पुत्र वायुग्रस्त हो गया था अनेक उपायोंसे चिकित्सा करानेपर किसी तरह रोग हुआ था इसलिये इसकी सर्वथा स्वस्थता देखकर कलसे मैंने इसके बन्धन छोड़ दिये थे पर आज आधी रातिसे फिर इसकी पहिलेकी सी दशा हो गई, अण्टबण्ड जो मुंहमें आता है वह ही बोलने लगता है मैं अबला हूं इसलिये इसके पीछे पीछे दौड़ता फिरती हूं परे पकड़ाई नहीं देता। यदि कृपाकर आप इसे पकड़ दें तो बड़ा ही उपकार करें। बस! ऐसा कहकर शृगालिका फुट फुट कर रोने लगी। उसकी यह दशा देख पहिरेवालोंने उस सेलको इस तरह छोड़ दिया मैंने तेरे पागलको पकड़ दे आदि कहकर तिरस्कारसूचक वाक्य कहे। शृगालिका भी रोती रोती मेरे पीछे पीछे आने लगी और मैं भी आगे आगे दौड़ने लगा। क्रमसे मैं अपनी प्यारी रागमञ्जरीके घर पहुंचा और वहां ही विरहाग्निसे सन्तप्त उसके हृदयको अपने सङ्गम जलसे शांतकर रात्रि बिताई। जब सवेरा हो गया तो मैंने अपने मित्र धनमित्रसे भी भेंट की।

इसी बीचमें मुझे खबर लगी कि महर्षि मरीचि फिर अपने तप प्रभावसे पूर्ववत् हो गये हैं इसलिये में उनके पास पहुंचा और उन्होंने भी मुझे आपके मिलनेका उपाय तथा दिन बतला दिया।

इधर सिंहघोष कान्तककी मृत्युका समाचार राजाको सुनाकर कैदसे छुट गये और राजाके मनमें उपयुक्त मन्त्रनेसे कान्तकके पदपर नियुक्त हो गये। मेरा और उनका पहिलेसे ही सौहार्द था इस लिये उनका रहना मानोसे हो कैदखानेको सुरङ्ग द्वारा कन्यान्तःपुरमें मैं फिर एकवार प्रवेशकर गया। इससे पहिले ही शृगालिका राजकन्याको मेरा प्रशंसानुसार परिचय दे देकर मुझमें अनुरक्त कर चुकी थी इसलिये उन्होंने मेरा खूब ही सत्कार किया और में भी प्रतिदिन उनके यहां आनेजाने लगा।

उसी समय चण्डवर्माने सिंहवर्मासे अपनी पुत्रीका अपने साथ विवाह करने की याचना की। और वह प्रार्थना अङ्गराजने अस्वीकार कर दी इसलिये क्रुद्ध हो चण्डवर्माने चम्पपुरी पर चढ़ाई कर दी। चण्डवर्माका यह वर्त्ताव सिंहवर्मा न सह सका, इसलिये अपने पक्षपाती राजाओंके आनेसे पहिले ही उसने युद्ध करना ठान दिया। युद्धमें चण्डवर्माने अङ्गदेशाधिपति सिंहवर्माको बांध लिया और राजपुत्री अम्बालिकाको बलपूर्वक अपने शिविरमें लाकर उसी रात्रिको विवाहकी तयारियां करना प्रारम्भ कर दिया। मैंने यह सब अवस्था

देख अपने मित्र धनमित्रसे कहा—मित्र ! अङ्गराजको सहायतार्थ जितने राजा आ रहे हैं उन सबका तुम आदर सत्कार कर एकत्र करो। एकत्र होने हो तुम चण्डवर्मागिर खण्ड खण्ड हुआ पाओगे।" मित्रको यह बात कहकर मैं चण्डवर्माके खेसेकी तरफ रवाना हुआ और वहां जाकर उत्सव में शिविरके समस्त द्वार हो खुले हुये पाये। किसो भी आने जानेवालोंको कोई भी लोग टोक न देखो तो मैं भो कुछ चारणों ( भाटों ) के साथ शिविरके भीतर विवाह मण्डपमें घुस गया। उस समय चण्डवर्मा अग्निके समक्ष अम्बालिकाके हस्त ग्रहणके निमित्त बैठा था और हाथ पकड़ने हाथ बढ़ाया हो चाहता था कि इतने में मैंने उसका हाथ पकड़कर अपना तरफ खींच लिया और छुरीको उसकी छातीमें भोककर प्राणोंसे वियुक्त कर दिया। मेरे इस साहसपर क्रुद्ध हो चण्डवर्माकी समस्त सेना लेरे पनरून पड़ी पर मैं भी उन्हें शीघ्र शीघ्र यमके घर पहुंचाने लगा। अन्तमें जब उपद्रव कुछ शान्त हो गया तो भयसे विह्वल अम्बालिकाको राजमन्दिर ले जाकर नाना वाक्योंसे मैं समझा हो गया था कि इतनेमें आपको गम्भीर ध्वनि सुनाई पड़ी।

राजवाहन अपहारवर्माके इस कौतुकपूर्ण वृत्तान्तको सुनकर मुस्कराये और उपहारवर्माको अपना चरित सुनानेके लिये इशारा किया। एवं उपहारवर्मा भो प्रणामकर नम्र हो करने लगा।

इति अपहारवर्माका चरित समाप्त हुआ।

अध्यापक—श्रीमद्गुरुनाथविद्यानिधि सम्पादित

## छन्दोमञ्जरी

गङ्गादास कृत। काव्योपाधिपरीक्षार पाठ्य। सम्पादक कृत सुविस्तृत सरल संस्कृत टीका, प्राञ्जल वङ्गानुवाद, प्रस्तार-व्याख्या, हिन्दी भाषानुवाद, भूमिका, श्लोकसूची प्रभृति समेत। अभिनव संस्करण। मूल्य ॥० आना

कलिकातास्थ-गभर्ण मेण्ट्-संस्कृतकलेजान्यतरप्रधानन्याय-शास्त्राध्यापक

श्रीमत्-तारानाथन्याय-तर्कतीर्थ-सम्पादित

सटीकानुवाद-

# कारकचक्रम्

गभर्णमेण्टपरिगृहीतबहुव्याकरणोपाधिपरीक्षायां पाठ्यरूपेण निर्व्वाचितम्, श्रीभवानन्दसिद्धान्तवागीशभट्टाचार्य्यप्रणीतम्, श्रीमन्माधवतर्कालङ्कारविरचितसुप्रसिद्ध "माधवी" त्याख्यटीकया सम्पादककृतया "कारकप्रभा" समाख्यया टिप्पन्या तत्कृतप्राञ्जलवङ्गानुवादादिभिश्च समेतम्, अप्रतिद्वन्द्वि-संस्करणम्, मूल्यं सपादरूप्यकम्—१।०

## छात्र-पुस्तकालय

निवेदिता लेन, वागबाजार कलिकाता

परीक्षापाठ्यभूतानि पुस्तकान्यपराणि च

लभ्यन्ते न्याय्यमूल्येन परीक्षा प्रार्थ्यते सताम् ॥